सीमा के बन्धन में नहीं हैं, जनता अपने सुख-दुख को प्रेम, धर्मोपदेश, शृंगार, कथा आदि सभी रूपों में प्रस्तुत कर, इस व्यस्त जीवन में सुख अनुभव करती है।

जो भी हो, उक्त विवेचन में रास की परम्परा, उद्देश्य, परिभाषा, शिल्प आदि के तत्वों का पूरा-पूरा मूल्यांकन प्रस्तुत करने का प्रयास लेखक ने किया है। अब अपभ्रंशेत्तर काल अथवा प्राचीन हिन्दी में जो आदिकाल की विभिन्न शताब्दियों में विशाल संख्या में रास रचनाएं प्राप्त होती हैं उनके काव्य का अध्ययन करना ठीक होगा। उक्त विवेचन में आदिकालीन हिन्दी जैन साहित्य में प्रत्येक शताब्दी में मिलने वाले हिन्दी जैन रासो की मुख्य प्रवृत्तियाँ, शिल्पगत तत्वों तथा काव्य रूपों का अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। आदिकालीन हिन्दी रासो को समझने में इससे पर्याप्त सहायता मिल सकेगी, ऐसा लेखक का अनुमान है।

---

# भरतेश्वर बाहुबली रास

रास परम्परा में सर्व प्रथम और सबसे विस्तृत पाठवाली रचना भरतेश्वेर बाहुबली रास है। आदि कालीन हिन्दी जैन साहित्य में यही कृति ऐसी है, जो पर्याप्त प्राचीन तथा जो अपभ्रंश की परवर्ती अवस्था और पुरानी हिन्दी (प्राचीन राजस्थानी और जूनी गुजराती) के बीच की कड़ी है। परिशीलन करने पर यह कहा जा सकता है कि हिन्दी जैन साहित्य की रास परम्परा का भरतेश्वर बाहुबली रास सर्व प्रथम रास है।[1] अद्यावधि मुनि जिनविजय जी तथा गुजराती विद्वान इसी रचना को सर्व प्रथम रचना मानते हैं। पर श्री अगरचन्द नाहटा द्वारा शोध पत्रिका में एक प्राचीन रास श्री वज्रसेन सूरि रचित 'भरतेश्वर बाहुबली घोर' प्रकाशित किया गया है जो इनमें भी प्राचीनतम है, पर रचना अकेली तथा संक्षिप्त होने से वह रास जन्य प्रवृत्तियों की प्रमुखता का प्रतिनिधित्व नहीं कर सकती। ऐसी स्थिति में भरतेश्वर बाहुबली रास को ही हिन्दी साहित्य का सर्व प्रथम रास माना जा सकता है।

प्रस्तुत कृति का सम्पादन मुनि जिनविजय जी ने किया। रचनाकार श्री शालिभद्रसूरि हैं और रचना काल सं० १२४१। प्रति बड़ोदरा के एक विद्वान् कान्तिविजय जी की है, तथा कागज की है। अनुमानतः ४०० या ५०० वर्ष पुरानी होगी। मुनिजी का यह पाठ पूर्ण प्रामाणिक प्रतीत होता है। इसी पाठ को राहुल सांकृत्यायन ने भी उद्धृत किया है।[2]

दूसरी कृति का सम्पादन श्री लालचन्द भगवान गांधी के द्वारा सम्पादित है।[3] श्री गांधी ने प्राच्य विद्या मन्दिर की तथा आगरा संग्रह की श्री विजय धर्म सूरि के आधार पर कृति सम्पादित की है। श्री गांधी का पाठ मुनिजी की सम्पादित कृति से स्थान स्थान पर थोड़ा भिन्न भी मिलता है। तथा छंद क्रम में भी अन्तर है, पर दोनों अपने अपने रूप में प्रामाणिक है।

---

१–भारतीय विद्या; भाग २, अंक १, सं० १९९७, पृ० १–१९ सं० मुनि जिनविजय।

२–हिन्दी काव्य धारा; श्री राहुल सांकृत्यायन, पृ० ३९८-४०८।

३–भरतेश्वर बाहुबली रास; सं० श्री लालचन्द भगवान गांधी, प्रकाशक प्राच्य विद्या मंदिर बड़ोदरा, वि० सं० १९९७।

प्रस्तुत कृति का मूल्यांकन करने से पूर्व दो और महत्वपूर्ण बातों का स्पष्टीकरण आवश्यक है। एक तो यह कि यह कृति प्राचीन पश्चिमी राजस्थानी की है तथा दूसरी बात देश्य-भाषा और जन-भाषा के आधार पर यह कृति पुरानी हिन्दी की है। गुजराती विद्वान् इसे पुरानी गुजराती की मानते हैं जब कि १५०० वि० के पूर्व गुजराती का स्वतन्त्र अस्तित्व कुछ नहीं था, तथा दोनों एक ही भाषाएं थीं और यह रास वि० सं० १२४१ का है अतः प्राचीन राजस्थानी और गुजराती की पृथकता का प्रश्न विवाद का विषय ही नहीं है।

भरतेश्वर बाहुबली रास के कर्त्ता विद्वान् जैनाचार्य शालिभद्र हैं, जो अपने समय के विख्यात कवि थे। भरतेश्वर और बाहुबली दोनों अत्यन्त प्रसिद्ध चरित नायक राजपुत्र रहे हैं। इन दोनों से सम्बन्धित अनेक वर्णन, चरित-कथा आदि बहुत ही पुराने ग्रन्थों में उपलब्ध हो जाते हैं। अतः यह परम्परा अब तक मिलती है।

**भरतेश्वर–बाहुबली पर रचित साहित्य**

इस साहित्य की परम्परा १८वीं शताब्दी तक मिलती है। तथा कथा रूढ़ि एक-सी है वर्णन तथा घटनाओं में परम्परा वैभिन्न्य भी मिलता है। कहीं भरत का वर्णन अकेले मिलता है और कहीं बाहुबली का। कुछ स्थल इस प्रकार हैः—

"जम्बू द्वीप प्रज्ञप्ति नामक जैन उपांग सूत्र में भरत क्षेत्र के साथ चक्रवर्ती भरत के ६ खण्डों की विजय का वर्णन है। भरत और बाहुबली का अधिकार वर्णन विमल सूरि कृत पउम चरित में ५वीं शताब्दी में श्री संघदास-गणि रचित वासुदेव हिंडी [1] नामक प्राकृत की कथा में ऋषभ के साथ दोनों का वर्णन है। ७वीं शताब्दी की जिनदास गणि की प्राकृत भाषा की चूर्णि नामक व्याख्या में दोनों का चरित वर्णन है। दोनों के परस्पर युद्धों के वर्णनों का जिन ग्रन्थों में उल्लेख है, वे हैं—रविषेणाचार्य का पद्मपुराण, धनेश्वरसूरि तथा १२वीं शताब्दी में जयसूरि कृत धर्मोपदेश माला के साथ-साथ जिनसेन के आदि पुराण [2] पुष्पदंत के त्रिसट्ठि महापुरुष, गुणालंकार तथा हेमचन्द्र के त्रिसट्ठि शलाका चरित (प्रथम पेठि) तथा सं० १२४१ के सोमप्रभाचार्य के कुमारपाल

---

१—देखिएः—आत्मानन्द जैन ग्रन्थ माला ग्र० सं० ८०, सं० मुनि चतुरविजय, सं० १९८६ भावनगर जैन आत्मानन्द सभा द्वारा प्रकाशित।

२—माणिकचन्द्र दिगम्बर जैन ग्रन्थ माला समिति द्वारा प्रकाशित ग्रन्थ खण्ड १ पर्व ४. पृ० ६१–६२।

प्रतिबोध [1] और विनयचन्द सूरि कृत आदिनाथ चरित में मिलता है। परवर्ती साहित्य में १४वीं शताब्दी में जिनेन्द्र रचित पद्मनन्द महाकाव्य [2] सर्ग (१६-१७) सं० १४०१ में मेरुतुङ्ग रचित स्तंभनेन्द्र प्रबन्ध में, १४३६ के जयशेखर सूरि कृत उपदेश चिन्तामणि की टीका में तथा सं० १५३० में गुणरत्न सूरि के भरतेश्वर बाहुवली पवाड़ो में तथा सं० १७५५ के जिन हर्ष गणि के गुजराती "शत्रुंजय रास" में भरत बाहुवली का चरित्र वर्णित है।

वस्तुतः इन दोनों चरित नायकों के वृत्त बड़े ख्यात हैं और यह कथा परम्परा १८वीं शताब्दी तक मिलती हैं। इन बहिरंग प्रमाणों से इनकी कथा रूढ़ियों का सरलता से अध्ययन प्रस्तुत किया जा सकता है। उक्त प्रमाणों से भरतेश्वर बाहुवली की कथाएं संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, पुरानी हिन्दी (राजस्थानी-गुजराती) आदि सभी भाषाओं में विस्तार से मिल जाता है। ग्रन्थों में ही नहीं, भारत के विभिन्न मन्दिरों, तीर्थों, स्तूपों, चित्रों तथा अनेक स्मारकों के लिए भी बाहुबली आकर्षण के विषय रहे हैं। उदाहरणार्थ मैसूर के श्रवण बेलगोल में ५६ फुट के लगभग अद्भुत शिल्पः कलामय बाहुवली की ध्यानरथ खड़ी हुई प्रतिमा है। तथा आबू की सं० १०८८ की विमलवसही की शिल्प कला में भरत और बाहुबली युद्ध के दृश्य शिल्प चित्रों में दिखाए गये हैं। [3]

भरतेश्वर बाहुवली रास वीर-रस-पूर्ण प्रवन्ध है। यों शान्ति और अहिंसा प्रेमी जैनाचार्यो का वीर और शृंगार रस से कोई सम्बन्ध नहीं मिलता परन्तु परम्परा के कारण उन्हें ऐसे काव्यों की रचना करनी पड़ी। रास में उत्साह, दर्प, स्वाभिमानपूर्ण उक्तियां यथा वीर रास का स्रोत उमड़ता है। इस रास की मौलिकता यह भी है कि यह प्रबन्ध युद्ध प्रधान व वीर रस पूर्ण होते हुए भी निर्वेदांत है। जैन रचनाकारों ने विरोधी रसों का समन्वय बड़े कौशल से किया है। यहां तक कि यह बहुत ही आश्चर्यजनक तथ्य है कि रास या फागु जैसी शृंगार प्रधान रचनाएं भी निर्वेदांत है।

प्रस्तुत रास में रचना स्थान कवि ने कही नहीं दिया है, पर एतदर्थ गुजरात या राजस्थान के किसी भी युद्धवीर या युद्ध प्रेमी नगर की कल्पना की जा सकती है। राजस्थान तो यों भी युद्ध वीरों का जन्मदाता और युद्ध प्रधान प्रदेश रहा है।

---

१-गायकवाड़ प्राच्य ग्रन्थ माला नं० १४ में प्रकाशित।

२-वही, नं० ५८ में प्रकाशित (गायकवाड़ प्राच्य ग्रन्थ माला)

३-भरतेश्वर बाहुवली रास; श्री गांधी, प्रस्तावना पृ० ५३-५६।

## कथा भाग

राम की कथा वस्तु संक्षेप में निम्नलिखित है

जम्बूद्वीप के अयोध्यानगर में ऋषभ जिनेश्वर के सुनन्दा और सुमंगला ने दो पुत्र क्रमशः बाहुबली और भरत यशस्वी और पराक्रमी उत्पन्न हुए। भरत अग्रज थे। ऋषभेश्वर भरत को अयोध्या का तथा बाहुबली को तक्षशिला का राज्य सौंपकर विरक्त होगए। उन्हें कैवल्य-ज्ञान प्राप्त हो गया। जिस दिन उन्हें कैवल्य-ज्ञान प्राप्त हुआ भरत की आयुध शाला में "दिव्य चक्ररत्न" उत्पन्न हुआ। भरत ने पहले पिता की वंदना करके दिग्विजय प्रारम्भ की। आगे-आगे चक्ररत्न; पीछे पीछे सेना। अनेक राजाओं को विजय करके जब वे पुनः लौटे, तो चक्र अयोध्यापुरी के बाहर रुक गया। भरत के मन्त्री ने इसका कारण उसके भाइयों को जीतना व वश में नहीं करना बताया। सब की दृष्टि बाहुबली की ओर उठ गई। भरत ने क्रुद्ध होकर बाहुबली को दूत के साथ अपनी अधीनता स्वीकार कर पैरों में प्रणाम करने को कहा। सौगात व उत्कोच मांगे। बाहुबली भी क्रुद्ध हो गये और कहा "ऋषभेश्वर ने जब सबको समान रूप से राज-पद दिया है, तब एक महासम्राट हो और दूसरा भाई उसके आधीन, यह सम्भव नहीं है। दूत को उसने फटकार कर वापस लौटा दिया। दोनों ओर से युद्ध की तैयारियां हुई।

१३ दिन के भयंकर युद्ध से रक्त की नदी बह गई। तब भरतेश्वर की सेना से चन्द्रचूड और रत्नचूड विद्याधरों ने विनय की। इन्द्र ने आकर युद्ध बन्द कराया और कहा कि भाई-भाई की पारस्परिक लड़ाई में सेना का संहार व्यर्थ हो रहा है। अतः अच्छा तो यह हो कि द्वन्द्व युद्ध हो कर विजय का निर्णय हो जाय। वचन युद्ध, दृष्टियुद्ध, ( नेत्र युद्ध ) और दण्ड युद्ध निश्चित हुए और तीनों में जब बाहुबली विजयी हुए तो भरत ने क्रुद्ध हो कर उन पर मर्यादा तोड़ कर चक्ररत्न चला दिया। यद्यपि इससे उनकी कुछ भी हानि नहीं हुई, पर वे चक्रवर्ती के इस व्यवहार से बहुत क्षुब्ध हुए और उन्हें विरक्ति हो गई। उन्होंने दीक्षा ग्रहण करली। युद्ध वीर को निर्वेद हो गया। राज्य-श्री उन्हें तुच्छ जान पड़ी। चक्रवर्ती भरत ने उनके चरणों में मस्तक टेक कर अमर्यादित कृत्य द्वारा सम्पन्न भूल को स्वीकार किया तथा क्षमा याचना की। पर बाहुबली को तो निर्वेद ने अपना लिया था। अनेक वर्षों तप करके वे कैवल्य ज्ञानी हो गये। भरत ने भी धूमधाम से नगर में प्रवेश किया। उत्सव हुए, नगर तोरण सजाये गये। आयुधशाला में आकर चक्ररत्न भी शांत हुआ और चतुर्दिक भरतेश्वर का यश छा गय

रास की कथा यही है। रचना अनेक बन्धों में लिखी गई है और कुल मिला कर २०५ छन्दों में समाप्त हुई है। प्रबंध परम्परा का यह एक महत्व पूर्ण खण्ड काव्य है। सं० १२४१ का यह रास अन्य उपलब्ध अनेक हिन्दी रासों में सब से बड़ा है। इसके बाद इतनी बड़ी रास रचनाएं १५ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में ही मिलती हैं। यह प्राप्त कृतियों से स्पष्ट होता है। अस्तु २५० वर्षों के 'सं० १२४१ से १५०० तक' के इतने बड़े काल की साहित्यिक प्रवृत्तियों, तथा भाषा आदि का प्रतिनिधित्व यह अकेला रास करता है। प्रस्तुतः प्रबन्ध-खण्ड की रचना भास-सर्ग या पर्व आदि में विभाजित नहीं है। यों प्रबन्ध काव्य को परम्परा से ही कुछ भागों में विभक्त कर दिया जाता है। महाकाव्य सर्गबद्ध होते हैं [1]। प्राकृत में प्रबन्ध काव्यों के सर्गों का नाम 'आश्वास' [2] है। अपभ्रन्श काव्यों में संधि [3] का प्रयोग हुआ है। संधि के प्रारम्भ में ध्रुवक और उसके आगे कुछ कडवक तथा प्रत्येक कडवक के बाद घत्ता रखा जाता था। कहीं कहीं प्रक्रम [4] नाम भी मिलता है। हिन्दी-जैन-साहित्य के परवर्ती अन्य रासों में भी ये नाम विभिन्न प्रकार से मिलते है। उदाहरणार्थ कच्छूली रास में वस्तु या वस्त, [5] जम्बू स्वामी चरित में कडवक, [6] एवं ठवणी (स्थापनी) समरारास में भास, [7] तथा पेथड रास में लढण, [8] नाम दिए गये है। इसके अतिरिक्त सर्गों के नाम कांड [9] व पर्व [10] भी मिलते हैं।

---

१—साहित्य दर्पण : विश्वनाथ—"सर्ग बंधो महाकाव्यो तत्रैको नायकः सुरः" पृ० ३०२—३।

२—सर्गा : आश्वास संज्ञकाः—साहित्य दर्पण, पृ० ३०४—५।

३—साहित्य दर्पणकार ने इसे "कड़वक" कहा है। पर वास्तव में यह संधि है। यह संधि कड़वक समूहात्मक होती थी। "कवड़क समूहात्मक संधि"-देखिए ना० प्र० प० वर्ष ५६, अङ्क १, सं० २०११।

४—देखिए संदेश रासक : अब्दुल रहमान कृत, भूमिका भाग।

५—प्राचीन गुर्जर काव्य; सं० मुनि जिन विजय, पृ० ५६।

६—जम्बू-स्वामी-चरित; तथा प्रा० गु० का० सं०, पृ० ४१।

७—समरारासु; मुनि जिन विजय कृत-जैन ऐतिहासिक गुर्जर काव्य संचय, पृ. ११७

८—प्राचीन गुर्जर कवियो—मोहनलाल देसाई कृत तथा प्रा० गु० का० परिशिष्ट, भाग २४।

९—तुलसी कृत रामचरित मानस में—बालकाण्ड, अयोध्याकाण्ड, सुन्दरकाण्ड, लंकाकाण्ड आदि।

१०—देखिये:—महाभारत में शांति पर्व, युद्ध पर्व आदि नाम।

भरतेश्वर बाहुबली रास भी इसीतरह वस्तु, ठवणी, वाणि, [1] आदि में विभक्त होता चलता है। यद्यपि कथा में कहीं भी कविकृत सर्ग, यति या समाप्ति नहीं है, फिर भी कथा का विभाजन, भरतकी दिग्विजय, भरत व बाहुबली का युद्ध, बाहुबली का दीक्षा ग्रहण, आदि इन तीनों शीर्षकों में सरलता से किया जा सकता है।

प्रस्तुत रास के कर्त्ता श्री शलिभद्र ने रास का प्रारम्भ मंगलाचरण से ही किया है। कवि ने ऋषभ जिनेश्वर के चरणों में प्रणाम करके, सरस्वती का मन में स्मरण करके, गुरु पद वंदना के पश्चात ही काव्य का प्रारम्भ किया है।

रिसह जिणेसर पय पणमेवी,
सरसति सामणि मन समरेवी। नमवि निरंतर गुरू चरण

## नाटकीय संलाप

रास में कई स्थलों में कवि की नाटकीय संवाद--योजना स्पष्ट होती है। संवाद बड़े प्रभावशाली और सरस हैं। यथा—मतिसागर-भरतेश्वर-संवाद, दूत—बाहुबली संवाद आदि संवादों में एक नाटकीय योजना है। पर्याप्त गेयता दर्प तथा उत्साह है। कवि ने इनके द्वारा काव्य में अभिनय-भंगिमा का समावेश किया है। दोनों संलापों के उदाहरण देखिए:—

मतिसागर किणि काज चक्क न पुरि प्रवेसु करइ
तु जि अम्हारह राजि धुरि धरीय धोरि धुरह [2] —(प्रश्न)
बोलइ मंत्रि मयंकु, सम्भलि सामीय ! चक्कधर [3]

.... .... ....

नवि मानइ तूय आण बाहुबलि विह बाहुबले

.... .... ....

तिणि कारणि नर देव ! चक्क न आवइ निय नियरे —(उत्तर)

इसी प्रकार दूत बाहुबली का संलाप उल्लेखनीय है:—

दूत—दूत पभणइ दूत पभणइ बाहुबलि राउ
भरहेसर चक्क धर कहि न कवणि दूहवण कीजइ

वेगि सुवेगि बोलिह संभलि बाहुवलि । [1] —(प्रश्न)
विण बंधव सवि संपइ ऊणी, जिम विण लवण रसोइ अलूणी ।
तुम बंसणि उत्कंठित राउ, नितुनितु वाट जोह भाउ [2]

और दूत के यह कहने पर कि चलो भरतेश्वर की अधीनता स्वीकार करो, नहीं तो वह तुम्हारा वध करेगा—बाहुवली तत्काल उत्तर देते हैं—

राउ जपंइ राउ जपंइ सुणिन सुणि दूत —(उत्तर)
जंविहि लिहीउ भालयलि तंजि लोह इहलोइ पामइ
.... .... ....
अरि रि ! देव न दानव महि मंडलि मंडलवै मानव
काइ नं लंघइ लहीयालीह, लाभइ अधिक न ओछा दीह [3]

विविध वर्णनों में नगर-वर्णन, सेना-वर्णन, दिग्विजय-वर्णन, शकुन-वर्णन हाथी, घोडों, सवारों आदि के वर्णन मिलते हैं। इनके कई वर्णन ऊहात्मक और अतिशयोक्ति प्रधान है। शेष वर्णन साधारण हैं परन्तु उनकी भाषा में पर्याप्त सरलता है। वीर रस प्रधान वर्णनों में "णत्व" और "टकार" प्रधान भाषा चलती है। इन वर्णनों में एक जीवट, ओज और जीवन्तपन है। शब्दों में प्रवाह, सरसता, और उत्साहभरा है। शब्द चयन अनुप्रासात्मक है। कुछ वर्णन देखिए:—

हाथियों का वर्णन—

(क) चलिय गयवर चलिय गयवर गहिर गजजंत
(ख) गजउं फिरि फिरि गिरि सिहरि, भंजइ तरुवर डालि तु
अंकुश वस आवइ नहींय, करइ अपाट जि आलि तु

घोड़ों व सवारों का वर्णन—

(क) हूंफइं हसमस हण हणइं तरवरंत हयथट्ट चल्लिय
(ख) फिरइ फेकारइ फोरणइं ए, फुड फेणाउलि फार तु
तरणि-तुरंगम सम तुलइं, तेजिय ताल तसार तु
(ग) हींसइं हसमिसि हण हणइं ए, तरवर तारतोखार तु
खूंदइं खुरलइं खेडवीय, नइं मानइ असवार तु [4]

सेना वर्णन—कटक न कवणि हि भरह तणउं भाजइ भेडि भिडन्त तु
रेलइं रयणायरह जिमि राणो राणि न उंत तु

---

१—वही, पद ७८।
२—वही, पद ८३, पृ० २८।
३—वही, पृ० ८, वस्तु १६।
४—भरतेश्वर बाहुवली रास; श्री गांधी, पृ० १०।

"शकुन" वर्णन भी लोक साहित्य की परम्परा को विकसित करता है। दूत का वाहुवली के पास जाना और रास्ते में लोमड़ी, सियार, सर्प, आदि का मिलन–वर्णन वड़ा ही प्रभावशाली है, शब्दों की अनुप्रासात्मकत उल्लेखनीय है:–

क. जा रथ जोत्रीय जाय, सुजि आए सिह नरवरह
फिर फिरि साम्हउ थाइ वाम तुरीय वाहिणी तणउ (पद ५६)

ख. काजल–काल विडाल, आविय आडिइं उतरह ए
जिमणउ जम विकराल, खर खर खर–रव उछलीय– (५७)

ग. सूकीय वाउल डालि, देवि वयठो सुरकरइ ए
झंपीय झालम झाल, धूक पुकारहिं दाहिणि ए– (५८)

घ. जिमणइ गमइ विपादि, फिरिय-फिरिय शिव फेकरइ ए
डावीं य उकलइ सादि भैरव-भैरव रव करइ ए–

इसी तरह विल्ली, गधा, वांये घोड़े का अड़ना, सूखी डाली पर देवि [पक्षी विशेष] का वोलना, दाहिने घूक [उल्लू का वोलना] और लोमड़ी [शिव] का वार वार सामने फिर-फिर कर अपशकुन करना आदि चित्रण यथार्थ है।

### अनूठी उक्तियाँ

वीर रस की दर्प और उत्साह प्रधान उक्तियां अत्यन्त सुन्दर हैं, जिसमें जीवन के लिए पर्याप्त जीवट का समावेश है। स्वावलम्वन और स्वाभिमान पूर्ण कुछ उदाहरण दृष्टव्य हैं:–

क. परह आस किणि कारण कीजइ, साहस सइंवर सिद्धि वरीजइ
हीउं अनइ हाथ हत्थीयार, ऐह जि वीर तणउ वरिवार [1]

[दूसरे की आशा क्यों की जाय ? साहस से स्वयं ही सिद्धि को वरण करना चाहिए। पास में दृढ़ हृदय और हाथ में हथियार ही तो वीरों का परिवार होता है] कितनी दर्प, स्वावलम्वन और पुरुषार्थ पूर्ण उक्ति है !

ख. सिर सरवस स पतंग न गमीजइ, तोइ नीसत पणइ न नमीजह [2]

ग. कोइ न लोपइ लिहिया लीह।

घ. सामीय विसमउ करम–त्रिपाउ [3]

ङ. धिक् धिक् ए एय संसार।

---

प्रस्तुत रास में गेयता है। वस्तु प्रवाह के साथ गेयता का मिश्रण रास का सौन्दर्य और बढ़ा देता है। भरतेश्वर बाहुबली रास विविध रागो में बंधा है अतः यह अनेक प्रकार से गाया जा सकता है। अधिक विस्तार से होने से समयाधिकता सम्भव है, परन्तु इसके प्रवाह को देख कर किसी भी वीर के भुजदण्ड फड़क उठेगे।

भरतेश्वर बाहुबली रास भाषा, रस-व्यंजना, अलंकार-योजना और छंद-योजना आदि की दृष्टि से भी पर्याप्त महत्व की कृति है।

भाषा विचार :—भरतेश्वर बाहुबली रास की भाषा 'देसिल-बयना सब-जन-मिट्ठा' उक्ति की सार्थकता सिद्ध करती है। भाषा का शब्द चयन ध्वन्यात्मक और अनुप्रासात्मक है। अतः काव्य की नादात्मकता स्पष्ट है। शब्द जैसे एक ही सांचे में ढले है। पुरानी गुजराती और पुरानी राजस्थानी दोनो ही विभाषाएं इसे अपना काव्य कहती है। परन्तु अधिकांश शब्द राजस्थानी के ही है। साथ ही अपभ्रंश के परवर्ती रूपों का भी प्रभाव है। भाषा का कुछ परिचय इस प्रकार है :–

उत्तर अपभ्रंश :—रिसय, जिणेसर, नयर, भरह, पयंड, चक्क, रयण, गयवर, आदि। क्रियाएं:–विज्जीय, मिल्लीय, चल्लीय, उल्लीय के साथ धूजीय, चालीय, आवीय, चलिय आदि रूप सरल राजस्थानी के हैं।

राजस्थानी व जूनी गुजराती :—काल, परवेस, धोरी, कुमर, आणंद धूजीय, गाजंत, गणह, भणह, दडवडंत, भडवडह, धडधडंत, आगलि, निहाण, गयण, भाण, देलहि, भिडंते, सिउं, तणों, गमी, डामी, जिमणइ, बिलाउ, मुजंआण, लेसुं, पठवियइ आदि संज्ञा एवं क्रियाओं के रूप।

पुराने शब्द :—पणमेयी, समरेवि, नमिवि, नरिंदह, बंधवहं, भणिषु, रासह, छंदिहि, रयणिहि, रासय, रासु, नितु, कीड, भंडारु, नरु आदि शब्द हेमचन्द्र के अपभ्रंश रूपो में शुद्ध प्रत्यय वाले शब्द है, पर साथ ही भाषा मे नये शब्दो का भी समावेश अपभ्रंश के संस्कार से हुआ है।

नये शब्द :—पय, वार, वरिस, हिव भाखिहि, सांभलउ, गच्छ सिणगार, पाटधर, तीणि तणउ, फागुण, छंदिहि आदि में नूतनता का आग्रह स्पष्ट है।[1]

तत्सम शब्द :—प्रस्तुत कृति मे पुराने रूप धीरे धीरे कम होते गये है

---

१–देखिये–भरतेश्वर-बाहुबली-रास–श्री गाँधी।

और उनके स्थान में प्रयुक्त तत्सम शब्दों की आयोजना [1] दृष्टव्य है यथा-चरित्र, मुनि, निरंतर, गुरु-चरण, अमर पुरी, गुण-गण-भंडार आदि ।

प्रस्तुत रास की भाषा परिवर्तन के इन नियमों का तथा ध्वनियों आदि के परिवर्तन पर स्वतन्त्र रूप से भाषा वैज्ञानिक विश्लेषण की अपेक्षा है। उक्त उदाहरणों द्वारा यह तो जाना ही जा सकता है कि भाषा सरल पुरानी हिन्दी है तथा प्राचीन राजस्थानी शब्दों की भरमार है। साथ ही अपभ्रंश अपना स्थान रिक्त करती हुई एवं तत्सम शब्द ग्रहण करती प्रतीत होती है। ११वीं शताब्दी की कृति सत्यपुरीय महावीर उत्साह की तुलना में इस रचना की भाषा में पर्याप्त सरलता प्रतीत होती है। भाषा की सरलता के कुछ उदाहरण देखिए:—

क. हा कुल मंडण हा कुल वीर, हा समरंगणि साहस धीर (१५४)
ख. सामीय ! विसमउ करम विपाउ (१५७)
ग. कहि कुण ऊपरि कीजइ रोसु । एहु जि दीजइ देवह दोसु (१५६)

**रस-व्यंजना**

भरतेश्वर वाहुवली रास में प्रधान रस वीर है परन्तु एक आश्चर्य यह है कि कवि ने वीरता की क्रोड़ में शांत रस का समाहार किया है। या यों कहें कि वीरता का उपशमन शम ने किया है। रास के निर्वेदपूर्ण अन्त ने संसार, राज्य, शरीर और श्री की नश्वरता पर प्रकाश डाला है। रास में भरत, वाहुवली आश्रय-आलंवन, युद्ध की तैयारियां एवं उत्तेजक वचन उद्दीपन तथा परस्पर दोनों पक्षों में उदित उत्साह स्थायी भाव हैं। सेना वर्णन, रण वर्णन, युद्ध तथा योद्धाओं के शारीरिक स्वरुप अनुभावों और संचारियों के प्रतीक हैं। वीर रस, वीभत्स रस तथा शांत रस के कुछ उदाहरण दृष्टव्य हैं:-

वीर रसः—क. हुँफइ, हसमस हण हणइ, तरवरंत हय घट्ट चल्लीय
पायक पयभरि टल टलीय, मेरु सीस सेस मणि मउड डुल्लीय
ख. तउ कोपिउ कलकलिउ काल केवीय कालानल
कंकोढ़ी किमरोपीओ करिकाल महावल
ग. जुडइ भिडइं भडहडई खेदि खडखडह खडा खडि

---

1-A definite tendency to replace Apbhramsa form of words by its sanskrit equivalent comes in to existence-Gujrati and its literature by Sri K. M. Munshi-page 86.

घ. कंपिय किन्नर कोडि पडीय हरगण हडहडिया
मारइं मुरडीय मूंछ मांहि नभ मच्छर भरिया [१]

और भयंकर युद्ध हुआ, रक्त की नदी वह गई तथा वीभत्स का परिपाक हमारे सामने हो जाता है।

वीभत्स रसः—क. उड्डीय खेड़ न सूझइ सूरनवि जाणीय सवार असूरवडइं
सुहड धड़ धावइं धसी, सणइ हणो हणि हांकइं इसी
ख. वहइ रुहिर नइ सिखर तरइ, टी टी टी रणि राषसु
करइं। [२]

(रुधिर की नदी में तैरने वाले सिरों को देखकर राक्षसों की भयानक आवाजें कर प्रसन्न होना वीभत्स प्रस्तुत करता है)

शान्त रसः—युद्ध के पश्चात् जव दोनों भाइयों में परस्पर "नेत्र युद्ध, जल युद्ध और मल्ल युद्ध होता है, तो भरत हार जाते हैं और क्रुद्ध हो वाहुवली पर चक्ररत्न से प्रहार कर बैठते हैं। इस राज्य व दिग्विजय के लिए अमर्यादित कार्य को देखकर बाहुबली को निर्वेद हो जाता है और रास के वीर रस प्रधान सारे आलम्बन शान्ति में बदल जाते है। इस एकदम हुए परिवर्तन को विद्वान कवि ने बड़े संभार से संजोया है जिसमें कहीं भी रस दोष नहीं हो पाता। उदाहरण द्रष्टव्य हैः—

धिक्‌धिक् ए एय संसार, धिक्–धिक् राणिम राज रिद्धि
एवडु ए जीव संहार, की धड़ कुण विरोध वसि [३]

अपनी पराजय, जीव-हानि आदि बातों ने भाई का अपने ही सहोदर पर धर्म युद्ध के स्थान पर चक्र का प्रहार एकदम अधर्म युद्ध था। इसी अमर्यादित कृत्य ने ही वाहुवली के हृदय में शम की सृष्टि करदी। वे दीक्षा ले लेते हैं। भरतेश्वर की आंखें आंसुओं से भर जाती है और वह उनके कदमों पर लेट जाता है—

सिरि वरि ए लोंच करेउ, कासगि रहीउ वाहुवले
अंसूइ आंखि भरेउ, तस पणमए भरह भडो। [४]

उक्त उद्धरणों की भाषा सरल, पदावली सरस व छन्द गेयता प्रधान

१–भरतेश्वर वाहुवली रास; श्री गांधी पृ० ३८।
२–भरतेश्वर बाहुवली रास : श्री गांधी पृ० १८१।
३–वही, पृ० ८२, ठवणि १४, पद १९३।
४–वही, पृ० ८२, पद १९५।

है । अतः ओज और माधुर्य का समन्वय हो जाता है। अपभ्रंश की टकार एवं णित्व प्रधानता ने वस्तु स्थिति को और भी सरस बना दिया है।

## अलंकार

भरतेश्वर बाहुबली रास की अलंकार योजना बहुमुखी है। यों पुस्तक के प्रथम पृष्ठ पर ही "सं० १२४१ नु प्राचीन गुजराती अनुप्रास यमक मय वीर रस प्रधान युद्ध काव्य" [१] जैसा महत्वपूर्ण वाक्य सम्पादक श्री गांधी ने लिख दिया है। अतः अनुप्रास बाहुल्य तो है ही।

सादृश्य मूलक अलंकार में यमक, श्लेष, रूपक आदि को योजना सुन्दर है। अनुप्रास तो रास की प्रत्येक पंक्ति में निखर उठा है। इसके अतिरिक्त दृष्टांत उदाहरण, अतिशयोक्ति, अत्युक्ति आदि बड़े स्वाभाविक बन पड़े हैं। अलंकरण में कवि का आग्रह नहीं, वे तो स्वतः ही आ गये हैं।

अनुप्रास-१. छेकानुप्रास क. गय गयंत गयवर गुडीय, जंगम जिमि गिरि श्रृंग तु

ख. हीसइ हममिसि हणहणइ

ग. तरवरतार तोखार तु।

२. वृत्य — क. चलीय गयवर चलीय गयवर गुहिर गज्जंत

३. लाटा एवं
४. वीप्सा — ख. पढम जिणवर पढम जिणवर पाय पणमेवि

५. अंत्यानुप्रास— क. दिसिदिसि दारक संचरइ ए

ख. अंगो अंगिम अंगमडए।

६. श्रुत्यानुप्रास—क. मंडीय मणि मय दण्ड, मेघाडंबर सिरि धरिय

ख. वेगि सुवेगि सु बोलहि संभलि बाहुबलि।

यमकः—अभंगः—क. वेगि सुवेगि सु बोलइ ख. खर खर खर रव उछलीय

सभंगः—क. झंपिय झालम झालि ख. भैरव भैरव रव करइ ए

श्लेषः—क. वाम तुरीय वाहिणी तणउ

ख. फिरिय फिरिय शिव फेकरइउ।

सांगरूपकः— क. काजल काल विडाल।

ख. बोल्लइ मंत्रि मयंकु।

उपमा एवं उत्प्रेक्षाः— क. जिमि उदयाचल सूरि तिमि सिरि सोहहि मणि मवडो

ख. झल कह कुण्डल कानि रवि ससि मंडीय किरि अवट

ग. चउकीड माणिक थंभ मांहि बइठउ बाहुबले।

रुपिय जिसी य रंभ चमर ढ़ारि चालइ चमर।

अतिश्योक्ति —(क) कंपिय पय भरि शेष रहिउ विरण साहि उन जाइ तु
एवं अत्युक्ति सिर डोलावइ धरणि हिं ए टल टलीय टूंक गिरि श्रंग तु।

दृष्टान्त तथा–(क) मंडिय मणिमय दंड मेघाडंबर सिरि धरिय
उदाहरण जस पयंड भुय दंड जयवन्ती जय सिरि वसइए
(ख) विण बंधव सवि संपइ उणी जिमि विण लवण रसोइ अलूणी

इसी प्रकार व्यतिरेक, अपन्हुति, विभावना आदि के उदाहरण भी मिल जाते हैं—

## छंद–योजना

आलोच्य रास की छंद-योजना बड़ी विस्तृत है, पर प्रमुख छंद 'रास' है। 'रास' नया छंद नहीं है। संस्कृत प्राकृत और अपभ्रंश की छंद-योजना पुरानी हिन्दी में पूर्णतया सुरक्षित है। विशेष तौर से हिन्दी ने तो अपभ्रंश के कई छन्दों को अपनाया है। अपनाया ही नहीं, उन्हें दुलार कर अपनी सम्पत्ति ही बना लिया है। रास छंद में अब्दुल रहमान ने पूरा संदेश-रासक लिखा। श्री शालिभद्र सूरि ने प्रारम्भ में ही अपना छंद-गत-मन्तव्य स्पष्ट कर दिया है।

प्रारम्भ—कुंहिव पभणिसु रासह छंदिहिं
ते जण मण हर मन आणंदहिं- भाविहिं भवीयण सांभलओ
और साथ ही रचना की समाप्ति पर भी:—

अन्त— गुण गणह ए तणउ भंडारु सालिभद्र सूरि जाणीइ ए
कीधउं ए तीणि चरित्रु भरह नरेसर रासु छंदिहिं

अतः कवि का मन्तव्य तो रास छंद के लिये स्पष्ट है, पर विद्वान् इस मत से सहमत नहीं। प्रारम्भ के अवतरणों में १६+१६+१३ और १६+१६+१३ मात्राओं की द्विपदी मिलती है। इस प्रकार का मिश्र बन्ध पूर्व कहीं भी देखने में नहीं आया। नीचे की कड़ियां सोरठा की हैं तथा 'तु' और 'ए' वर्णों के प्रयोग से ही रास छंद की पहिचान की जा सकती है।[१] डॉ० ह० व० भायाणी रास में अनेक छंद मानते हैं, जिनका उल्लेख रास परम्परा विवेचन में पहिले किया जा चुका है। श्री अगरचन्द नाहटा 'रास' छंद को अनेक छंदों का मिश्रण स्वरूप नहीं मान कर एक स्वतन्त्र छंद मानते हैं। डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी

१–आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री, पृ० १६०।

रासक को २१ मात्राओं का छंद मानते हैं। प्रमाण में वे सन्देश रासक का यह छन्द उधृत करते हैं—

'तूं जि पहिय पिक्खेविणु पिन्च उक्कं खिरिय
मंथर गय सरला इवि उत्तावली चलिय
तुहमणहर चल्लंतिय चंचल रमणि भरि
छुडवि खिसिय रसणावलि किंकिण रव पसिरि—[1]

पर सन्देश रासक के इस छंद को प्रस्तुत रास छंद से मिलाने पर अन्तर दिखाई पड़ता है—

ऊपन्नूं ए केवल नाण तउ विहरइ रिसहेस सिउ ए
आविउए भरह नरिदं सिउं परगहि अवझापुरिए

दोनों की मात्राओं में पर्याप्त अन्तर है। अतः स्पष्ट है कि इस रास छंद का शिल्प सन्देश-रासक के छंद से एकदम भिन्न है और सम्भवतः इसी भिन्नता के कारण श्री के० का० शास्त्री ने "इस प्रकार का मिश्र बन्ध पूर्व देखने में नहीं आया" लिख दिया है।

डॉ० द्विवेदी लिखते हैं कि—'विरहांक ने अपने वृत्त जाति समुच्चय में दो प्रकार के रास काव्यों का उल्लेख किया है। एक में विस्तारित या द्विपदी और विदारी वृत्त होते थे और दूसरी में अड्डिल्ल, घत्ता, टड्डु और ढोला छंद हुआ करते थे।[2] अतः बहुत सम्भव है कि प्रस्तुत रास छंद इन्हीं दो प्रकारों में से एक हो, क्योंकि द्विपदी इसमें भी मिलती है।

वस्तुः इस रास छंद की शिल्प-जन्य-स्थिति बहुत स्पष्ट नहीं प्रतीत होती सम्भावित स्थिति के आधार पर कवि की ही उक्ति को मूलाधार माना जा सकता है और तब इस छंद को 'रास' कहने में कोई आपत्ति नहीं लगती।

आलोच्य रास के छंदों का परिचय इस प्रकार है:—

सोरठा—मतिसागर ! किणि काज चक्क न पुरि प्रवेसु करइ
तुं जि अम्हारह राजि धुरि धरीह धोरि धुरइं

चउपइ—चौपाई अड्डिल्ल का ही दूसरा रूप है—

चंद्रचूड विज्जाहर राउ, तिणि वातइ मनि वहइ विसाउ
हा कुल मंडल ! हा कुलवीर ! हा समरंगणि साहस धीर [3]

---

१—हिन्दी साहित्य का आदिकाल; श्री हजारी प्रसाद द्विवेदी, पृ० १०० ।
२—भरतेश्वर-बाहुबली-रास; श्री गांधी, पृ० ६६ ।
३—वही, पृ० ३८, पद ६३ ।

**वस्तु**——एक प्रसिद्ध छंद वस्तु का भी प्रचुर प्रयोग मिलता है।

५ चरणों के इस छंद में नीचे के दो चरणों की मात्राएं तो दोहे की ही भांति २४ होती हैं। नीचे के दो चरण, लगता है कि, दोहे की ही भांति हैं:-

राउ जंपइ राउ जंपइ सुणि न सुणि दूत
भरह खंड भूमि सरह भरह राउ अम्हं सहोदर
मंत्रि महाधर मंडलिय, अंतेउर परिवार
सामंतह सीमाउ सह कहिन सुकुशल विचार

अन्तिम दो चरण बिल्कुल दोहा के ही हैं। इसके प्रथम चरण में (ऽ।) और १५ मात्राएं, द्वितीय चरण तथा तृतीय चरणों में १३+१५=२८ मात्राएं होती हैं। मात्राओं की कुल संख्या ११६ हैं। प्रथम चरण की सात मात्राओं की प्रायः आवृत्ति कर दी जाती है। उस अवस्था में प्रथम चरण में २२ मात्राएं हो जाती हैं।[1] वस्तु छंद पर विचार करते हुए एक दूसरे विद्वान् ने इसका संस्कृत नाम वस्तुक या वस्तु तथा अपभ्रंश नाम वत्थुअ या वत्थु किया है। इसका दूसरा नाम रड्डा भी है। छंद शास्त्र में इसके अनेक भेद किए गये हैं। प्राचीन राजस्थानी साहित्य में विशेषतः जैन साहित्य में इसका खूब प्रयोग हुआ है।[2]

इन छंदों के अतिरिक्त गौण रूप में निम्नांकित छंदों का प्रयोग भी हुआ है:—

**त्रोटक या त्रूटक**——इस छंद के चरण भी ६ ही होते हैं——

'वर वरइं सयंवर वीर, आरेणि साहस धीर
मंडलीय मिलिया जान, हय हींस मंगल गान

हय हींस मंगल गानि गाजिय, गयण गिरि गुह गुमइं
धम धमीय धरयल ससीय न सकइ, सेस कुल गिरि कम कमइं
धस् धसीय धायइं धार धावलि, धीर वीर विहंडए
सामंत समहरि समु न लहइं, मंडलीक न मंडए[3] (१४५)

प्रस्तुत रास में यह छंद कई बार आया है।

**सरस्वती धवलः**——इस छन्द को धवल भी कहते हैं। इसमें चार चरण होते हैं—

'राहीउ राउत जाइ पातालि, विज्जाहर विज्जा बलिहिं

---

१—देखिये—राजस्थान भारती; भाग ४, अङ्क १, परिशिष्ट २, पृ० ५५।
२—भरतेश्वर-बाहुबली-रास; श्री गांधी, पृ० ३८, पद ६३।
३—भारतीय विद्या; सम्पादक श्री मुनि जिनविजय; वर्ष २, अङ्क १, पृ० १४, पद १४५।

चक्क पहूचरा पूठि तिणि तालि, वोलए वलवीय सहस जरवो
रे रे रहि रहि कुपीउ राउ, जित्थु जाइसि तित्थु मारिवु ए
तिहुयण कोइन अचइ अपाय, जय जोषिम जीणइ जीवहए [१]

ठवणि—प्रस्तुत रास में ठवणि प्रयोग कई जगह आया है। जो संस्कृत स्थापनी शब्द का अपभ्रंश है। यह कोई छन्द विशेष नहीं है। मात्र नये छन्द की स्थापना करने या छन्द वदलने के लिये प्रयुक्त हुआ है।

निष्कर्षतः भरतेश्वर-वाहुवली-रास में इतने ही छन्द प्रयुक्त हुए हैं। आदिकालीन हिन्दी जैन साहित्य की रास परम्परा अन्य सब काव्य रूपों या काव्य परम्पराओं से भिन्न है। १३वीं, १४वीं और १५ वीं शताब्दी के अनेक प्रकाशित, अप्रकाशित तथा अप्रसिद्ध रासों का अध्ययन आगे के पृष्ठों में प्रस्तुत किया जायगा। अनेक जैन भण्डारों में अधावधि उपलब्ध सैकड़ों जैन रासों में सबसे प्राचीन यही भरतेश्वर-वाहुवली-रास है। इस सम्वन्ध में लेखक का एक शोध-निवन्ध प्रकाशित भी हो चुका है। [२] रास का सरल और सुम्पादित पाठ यहां दिया जा रहा है जिससे उसके काव्य-सौष्ठव का अध्ययन किया जा सकता है।

---

१—भरतेश्वर-वाहुवली-रास; श्री गांधी, पद १५०।

२—हिन्दी अनुशीलन; वर्ष अङ्क, लेखक का भरतेश्वर-वाहुवली-रास एक अध्ययन, शीर्षक लेख।

तिरिण दिरिण आउधसालंह चक्को, आवीय अरोपरण पड़ीय धसहो
भरह विमासइ गहगहीउ ॥ १३ ॥

धनु-धनु हुं घर मंडलि राउ, आज पढम जिरणवर मुझ ताउ
केवल लच्छि अलंकीयउ ॥ १४ ॥

पहिलुं ताय पाय परणमेसो, राज रिद्धि राणिमा फल लेसो
चक्करयरण तव अणसरउं ॥ १५ ॥

❀

वस्तु—चलीय गयवर चलीय गयवर, गडीय गज्जंत
हूं पत्तउ रोसभरि, हिरण-हिरणंत हय थट्ट हल्लीय
रह भय भरि टल टलीय मेरू, सेसुमरिण मउड खिल्लीय
सिउं मरूदेविहिं संचरीय, कुंजरी चडिउ नरिंद।
समोसरणि सुखरि सहिय, वंदिय पढ़म जिणंद॥
पढ़म जिरणवर पढ़म जिरणवर, पाय परणमेवि.
आणंदिहिं उच्छव करीय, चक्करयरण वलि वलिय पुज्जइ
गडयडंत गजकेसरीय, गरूय नहि गजमेह गज्जइ
अहिरीय अम्बर तूर रवि, वलिउ नीसारणे घाउ
रोमंचिय रिउ रायवरि, सिरि भरहेसर राउ ॥ १७ ॥

ठंवणि १

अहि उगमि पूरवदिसिहिं, पहिलउं चालीय चक्क तु
धूजीय धरयल धरहर ए, चलीय कुलाचल चक्क तु ॥ १८ ॥

पूठि पीयाणुं तउ दियए, भयवलि भरह नरिंद तु
पिडि पंचायख परदलहं, इलियलि अवर सुरिंद तु ॥ १९ ॥

कज्जीय सयहरि संचरीय, सेनापति सामंत तु
मिलीय महाधर मंडलीय, गाढिम गुण गज्जंत तु ॥ २० ॥

गडयडतु गयवर गुडीय, जंगम जिम गिरिशृंग तु
सुंड दंड चिर चालवइं, वेलइं अंगिहिं अङ्ग तु ॥ २१ ॥

गंजइं फिरि फिरि गिरि सिहरि, भंजइं तरूवर डालि तु
अंकस वसि आवइं नहीं य, करइं अपार अरणालि तु ॥ २२ ॥

हीसइं हसमिसि हणहणइं ए, तरवर तार तोखार तु
खूंदइं खुरलइं खेडवीय, मन मानइं असुवार तु ॥ २३ ॥

# भरतेश्वर-बाहुबली रास
( शालिभद्र सूरि, सं० १२४१ )

रिसह जिणेसर पय पणमेवी, सरसति सामिणी मनि समरेवि
नमवि निरन्तर गुरु-चरण ॥ १ ॥

भरह नरिंदह तणु चरित्तो, जं जुगी वसहां—वलय वदीतो
वार वरिप बिहुं बंधवहं ॥ २ ॥

हुं हिव पभणिसु रासह छंदिहिं, तं जन मनहर मन आणंदिहिं
भाविहिं भवीयण संभलेउ ॥ ३ ॥

जंबुदीवि उवझाउरि नयरो, धणि कणि कंचणि रयणिहिं पवरो
अवर पवर किरि अमर परो ॥ ४ ॥

करइ राज तहिं रिसह जिणेसर, पावतिमिर मय-हरण दिणेसर
तेजि तरणि कर तहिं तपइये ॥ ५ ॥

नाभि सुनंद सुमंगल देवि, राय रिसहेसर राणी बेवि
रूवरेहिं रति प्रीति जिन ॥ ६ ॥

विवि बेटी जनमी सुनंदन, तेह जि तिहूयण मन आनन्दन
भरह सुमंगल देवि तणु ॥ ७ ॥

देवि सुनंदन नंदन वाहूवलि, भंजइ भिउड महाभड भूयवलि
अवर कुमर वर वीर धर ॥ ८ ॥

पूवर लाख तेणि तेयासी, राजतणीं परि पुहवि पयासी
जुग जुग मारग दाखोउ ए ॥ ९ ॥

उवझापुरि भरहेसर थापीय, तक्षशिला वाहूवलि आपीय
अवर अठाणु वर नयर ॥ १० ॥

दान दियइ जिणवर संवत्सर, विसय विरत्त वहइ संजमभर
सुर असुरा नरि सेवीइए ॥ ११ ॥

परमताल पुरि केवल नाणु, तस ऊपन्नूं प्रगट प्रमाणू
जाण हवुं भरहेसरहं ॥ १२ ॥

पाखर पंखि कि पंखरूय, ऊडाऊडाँहि जाइं तु
हुँफइं तलपइं ससइं धसइं, जड़इं जकारीय धाइ तु ॥ २४ ॥
फिरइं फेकारइं फोरणइं, फुड़ फेणाउलि फार तु
तरणि तुरंगम सम तुलइं; तेजीय तरल ततार तु ॥ २५ ॥
धडहडंत धर द्रम दमीय, नह रूंधइं रहवाट तु
रव भरि गणइं न गिरि गहण, थिर थोभइं रहथाट तु ॥ २६ ॥
चमर चिंध धज लहलहइं ए, मिल्हइं मयगल माग तु
वेगि वहंता तींह तणइं ए, पायल न लंहइं लाग तु ॥ २७ ॥
दडवडत दह दिसि दुसह ए, सरिय पायक चक्क तु
अंगो अंगिइं अंगमइं, अरीयणि असरणि अणंत तु ॥ २८ ॥
ताकइं तलपइं तालि मिलिहिं, हणि हणि हणि पभणंत तु
. आगलि कोइ न अछइ भलु ए, जे साहमु झूझंत तु ॥ २९ ॥
दिसि दिसि दारक संचरीय, वेसर वहइं अपार तु
संख न लाभइं सेंन तणीं, कोइ न लहइं सुधि सार तु ॥ ३० ॥
बंधव बंधवि नवि मिलइं ए, न वेटा मिलइं वाप तु
सामि न सेवक सारवइं, आपहिं आप विधाप तु ॥ ३१ ॥
गयवडि चडीउ, चक्कधरो, पिंडि पयंड भूयदंड तु
चालीय चिहुंदिसि चलचलीय, दिइं देसाहिव दंड तु ॥ ३२ ॥
वज्जीय समहरि द्रम द्रमीय, घण निनाद निसाण तु
संकीय सुखरि सग्ग सवे, अवरहं कमण प्रमाण तु ॥ ३३ ॥
ढाकढूक त्रंवक त्रणइं ए, गाजीय गयण निहाण तु
षड पंडह पंडाहिवहं, चालतु चमकीय भाण तु ॥ ३४ ॥
भेरीय रव भर तिहुँ भूयणि, साहित किमइं न माइ तु
कंपिय पय भरि शेष रहिउ, विण साहीउ न जाइ तु ॥ ३५ ॥
सिर डोलावइ धरणि हिं ए, टूक टोल गिरि शृंग तु
सायर सयल वि झलझलीय, गहलीय गंग तुरंग तु ॥ ३६ ॥
खर रवि खूंदीय मेहरवि, महिपलि मेहंधार तु
उजू आलइ आउध तणइं, चाल्इं राय-खंधार तु ॥ ३७ ॥
मंडिय मंडलवइ न मुहे, ससि न कवइं सामंत तु
राउत राउतवर रहीय, मनि मूंझइं मतिवंत तु ॥ ३८ ॥

कटक न कवरिगहि भर तणु, भाजइ भेडि भिडंत तु
रेलइं रयणायर जमले, राणोराणि नमंत तु ॥ ३९ ॥
साठि सहस संवच्छरहं, भरहस भरह छ खण्ड तु
समरेंगणि साधइ सधर, वरतइ आण अखण्ड तु ॥ ४० ॥
वार वरिस नमि विनमि, भड भिडीय तानावीय आण तु
आवाठी तडि गंग तणइ, पामइ नवह निहाण तु ॥ ४१ ॥
छत्रीस सहस भउड्ध सिउ, चऊद रयण सम्पत तु
आविउ गंगा भोगवीय, एक सहस वरसाउ तु ॥ ४२ ॥

ठवणि २

तउ तिहिं आउध साल, आवइ आउधराउ नवि
तिणि खिणि मणि भूपाल, भरह भयउ लोलावडओ ॥ ४३ ॥
वारिरि वहूय अणालि, अलू आरोय अहनिसि करइ ए
अति उतपात अकालि, दाणव दल वरि दापवइ ए ॥ ४४ ॥
मति सागर किणि काजि, चक्क त (न) पुरि परवस करइ
तइंजि अम्हाइ इ राजि, धोरीय धर धरीउ धरहं ॥ ४५ ॥
देव कि धंमीउ एय, कवणि कि दानव मानविहि
एउ आखि न मुझ भेउ, वयरीय वार न लाईइ ए ॥ ४६ ॥
वोलइ मन्त्रि मयंक, संभलि सामीय चक्क धरो
अवर नहीं कोइ वंकु, चक्करयण रहवा तणउ ॥ ४७ ॥
संकीय सुरवर सामि, भरहेसर तूयं भूय भवणे
नासइं ति सुणीय नामि, दानव मानव कहि कवणि ॥ ४८ ॥
नवि मानइं तूंय आण, वाहूवलि विहुं वाहुवले
वीरह वयर विनाणु, विसमा वहडइं वीर वरो ॥ ४९ ॥
तीणि कारणि नरदेव, चक्क न आवइ नीय नयरे
विण वंधव तूय सेव, सहू कोइ सामीय साचवइ ए ॥ ५० ॥
तं ति सुणीय तीणइं तालि, कठीउ राउ सरोस भरे
भमइ चडावीय भालि, पभणइ मोडवि मूंछि मूहे ॥ ५१ ॥
जुन मानइ मझ आण, कवण सु कहीइ वाहुबले
लीलहं लेसु ए राण, भंजउं भुज भारिहिं भिडीय ॥ ५२ ॥

स मति-सागर मंति, वलि वसुहाहिव वीन वइ
नवि मनि कीजइ खंति, बन्धव सिउ कहि कवण वलो ॥ ५३ ॥
दूत पठावीयइ देव, पहिलउ वात जणावीइ ए
जु नवि आवइ देव, तु नरवर कटकई करउ ॥ ५४ ॥
तं मनि मानीय राउ, वेगि सु वेगहं, आइ-सइए
जईय सुनंदा-जाउ, आण मनावे आपणीय ॥ ५५ ॥
जां रथ जोत्रीय जाइ, सुजि आऐसिहि नरवरहं
फिरि फिरि साहमु थाइ, वाम तुरीय वाहणि तणउ ॥ ५६ ॥
आजल-काल बिराल, आवीय आडिहि उतरइ ए
जिमणउ जम विकराल, खरू खु रव उछलीय ॥ ५७ ॥
सूकीय वाउल डालि, देवि वइठीय सुर करइ ए
झंपीय झाल मझालि, धूक पोकारइ दाहिण ओ ॥ ५८ ॥
डावीय डगलइ सादि, भयरव भैरव खु करइ ए
जिमण इंगमइं विषादि, फिरीय फिरीय शिव फेकरइ ए ॥ ५९ ॥
वड जखनइं कालीयार, एकउ वेढुं उतरइ ए
नीजलीउ अंगार संचरतां, साहमु हुइ ए ॥ ६० ॥
काल भुयंगम काल, दंतीय दंसण दाखवइ ए
आज अखूटउ काल, खूटउ रहि रहि इम भणइ ए ॥ ६१ ॥
जाइ जाणी दूत, जीवह जोखि, आगमइ ए
जेम भमंतउ भूत, गिणइ न गिरि गुह वण गहण ॥ ६२ ॥
तईड नेसमि वेस, न गिणइ नइ दह नीझरण
लंघीय देस असेस, गाम नयर पुर पाटणह ॥ ६३ ॥
वाहरि वहूय आराम, सुरवर नइ तां नीझरण
मणि तोरण अभिराम, रेहइ धवलीय धवलहरो ॥ ६४ ॥
पोयण पुर दीसंति, दूत सुवेग सु गहरा हीउ
व्यवहारीया वसंति, धणि कणि कंचणि मणि पवरो ॥ ६५ ॥
धरणि तरणि ताडंक, जेम तुंग त्रिगढुं लहइ ए
एह कि अभिनव लंक, सिरि कोसीसां कणयमय ॥ ६६ ॥
पोढा पोलि पगार, पाडा पार न पामीइं ए
संख न सीहदुंयार, दीसइं देउल दह दिसिइं ॥ ६७ ॥

पेखवि पुरह प्रवेसु, दूत पहूतउ रायहरे
सिउं प्रतिहार प्रवेसु, पामीय नरवर पय नमइ ए ॥ ६८

चउकीय माणिक थंभ, माहि वइठउ वाहुवले
रूपिहि जिसीय रंभ, चमर-हारि चालइं चमर ॥ ६९

मंडीय मणिमइ दंड, मेघाडम्वर सिरि धरिय
जस पयडे भूयुदंडि, जयावंती जयसिरि वसइं ए ॥ ७०

जिम उदयाचलि सूर, तिम सिरि सोहइ मणिमुकुटो
कसतुरीय कुसुम कपूर, कुचूंवरि महमहइ ए ॥ ७१ ।

झलकइ ए कुंडल कानि, रवि शशि मंडीय किरि अवर
गंगाजल गजदानि, गाढिम गुण गज गुडअडइं ए ॥ ७२ ।

उरवरि मोतीय हार, वीरवयल करि झलहलइ ए
तवल अंगि सिणगार, खलक ए टोडरवामा ॥ ७३ ।

पहिरणि जादर चीर, कंकोलइ करिमाल करे
गुरुउ गुणि गंभीर, दीठउ अवर कि चक्कधर ॥ ७४ ।

रंजिउ चित्ति सु दूत, देखीय रणिम तसु तणीय
धन रिसहेरपूत, जयवंतु जुगि वाहुवले ॥ ७५ ।

वाहुवलि पूछेइ कुवण, काजि तुहि आवीया ए
दूत भणइ निज कानि, भरहेसरि अम्हि पाठव्या ए ॥ ७६ ।

वस्तु—राउ जंपइ, राउ जंपइ, सुणि न सुणि दूत
भरहखंड भूमीसरहं, भरह राउ अम्ह सहोयर
सवाकोडि कुमरिहि सहीय, सूरकुमर तहि अवर नरवर
मंति महाधर मंडलिय, अंतेउरि परिवारि
सामंतहसीमाड सह, कहि न कुसल सविचार ॥ ७७ ।

दूत पभणइ, दूत पभणइ, वाहुवलि राउ
भरहेसर चक्कधर, कहि न कवणि दूहवणह किज्जइ
जिहुं लहु वंधव तूय, सरिसगडयडंत गज भीम गज्जइ
जइ अंधारइ रवि किरण, भड भंजइ वर वीर
तु भरहेसर समर भरि, जिप्पइ माहरी धीर ॥ ७८ ॥

ठवणि ३

वेगि सुवेगि सु वुल्लइ, सम्भलि वाहूवलि

राउत कोइ तुह तुल्लइ, ईरिणइं अछइ रवितलि ॥ ७९ ॥

जां तव बन्धव भरह नरिंदो, जसु भुइं कंप सगि सुरिंदो
जीणइं जीतां भरह छ खंड, म्लेच्छ मनाव्या आण अखंड ॥ ८० ॥

भडि भंडत न भुयवलि भाजइ, गडयडंतु गढि गाढ़िम गाजइ
सहस बतीस मउडाधा राय, तूंय बंधव सवि सेवइं पाय ॥ ८१ ॥

चऊद रयण घरि नवइं निहाण, संख न गयघड्ड जसु केकाण
हूंय हवडां पाटह अभिषेको, तूंय नवि आवीय कवण विवेको ॥ ८२ ॥

विण बन्धव सवि संपय ऊणी, जिम विण लवण रसोइ अलूणी
तुम देसण उतकंठिउ राउ, नितु नितु वाट जोइ तुह भाउ ॥ ८३ ॥

वडउ सहोयर अनइं वड वीर, देवज प्रणमइं साहस धीर
एक सीह अनइं पाखरीउ, भरहेसर नइं नइं परवरीउ ॥ ८४ ॥

ठवणि ४

तु बाहूवलि जंपइ कहिं वयण म काचुं
भरहेसर भय कंपइ, जं जगतुं साचुं

समरंगणि तिणि सिउं कुण काछइ, जहिं बन्धव मइं सरिसउ पाछइ
जावंत जंबुदीवि तसु आण, तां अम्ह कहीइ कवण ए राण ॥ ८६ ॥

जिम जिम सुजि गढ़ गाढ़िम गाढउ, हय गय रह वरि करीय सनाढु
तस अरधासण आपइ इंदो, तिम तिम अम्ह मनि परमाणंदो ॥ ८७ ॥

जुन आव्या अभिषेकह वार, तु तिणि अम्ह नवि कीधा सार
वडउ राउ अम्ह वडउ जि भाई, जहिं भावइ तिहां मिलिसिउं जाइ ॥ ८८ ॥

अम्ह ओलगनी वाट न जोई, भड भरहेसर विकर न होइ
मझ बंधव नवि फीटइ कीमइ, लोभीया लोक भणइ लख ईम्हई ॥ ८९ ॥

ठवणि ५

चालिम लाइसि वार बन्धव भेटीजइ
चूकि म चींति विचार मूंय वयण सुलीजइ ॥ ९० ॥

वयण अम्हारूं तूय मनि मानि, भरह नरेसर गणि ठाजदानि
संतूठउ दिइ कंचण भार, गयघड तेजीय तुरल तुषार ॥ ९१ ॥

गाम नयर पुर पाटण आपइ, देसाहिव थिर थोभीय थापइ
देय अदेय न दंतु विमासइ, सगपणि कह नवि किंपि विणसइ ॥ ९२ ॥

जाण राउ ओलगिउं जाणइ, माणणहार विरोषिइं मारइ
प्रतिपन्नउं प्रगट प्रति पालइ, प्रारथिउ नवि घड़ी विमरालइ ॥ ९३ ॥

तिणि सिउं देव न कीजइ ताडउ, सुजि मनाविइ माडम आडउ
हुं हितकारणि कहुं सुजाण, कूइं कहूं तु भरहेसर आण ॥ ९४ ॥

वस्तु

राउ जंपइ, राउ जंपइ, सुणि न सुणि दूत
तविहि लहीउ भालहलि, तं जि लोय भवि भविहिं पामइ
ईमइ नीसत नर ति (नि) गुण, उतमांग जण जणह नामइ
वंभ पुरन्दर सुर असुर, तिह न लंघइ कोइ
लब्भइ अधिक न ऊण पणि, भरहेसर कुण होइ ॥ ९५ ॥

ठवणि ६

नेसि निवेसि देसि घरि मंदिरि, जलि थलि जंगलि गिरि गुह कंदरि
दिसि दिसि देसि देसिं दीपतंरि, लहीउं लाभइ जुगि सचरा चरि ॥ ९६ ॥

अरिरि दूत सुणि देवन दानव, महिमंडलि मंडल वैमानव
कोइ न लंघइ लहीया लीह, लाभइ अधिक न उछा दीह ॥ ९७ ॥

धण कण कंचण नवइ निहाण, गयघड तेजीय तरल केकाण
सिर सरवस सपतंग गमीजइ, तोइ निसत्त पणइ न नमीजइ ॥ ९८ ॥

ठवणि ७

दूत भणइ एहुभाई, पुन्निहिं पामीजइ
पइ लागीजइ भाई, अम्ह कहीउं कीजइ ॥ ९९ ॥

अवर अठाणूं जु जई पहिलूं, मिलसिइ तु तुझ मिलिउं न सयलुं
कहि विलंव कुण कारणि कीजइ, माम म निगमि वार वलीजइ ॥१००॥

वार वरापह करसण फलीजइ, ईणि कारणि जई वहिला मिलीइ
जोइ न मन सिउ वात विमासी, आगइ वारुअ वात विणासी ॥१०१॥

मिलिउ न किहा कटक मेलावइ, तउ भरहेसर तइं तेडावइ
जाण रखे कोइ झूझ करेसिइ, सहू कोइ भरह जि हियडइ धरेसिइ ॥१०२॥

गाजंता गाढिम गज भीम, ते सवि देसह लीधा सीम
भरह अछइ भाइ भोलावउ, तउ तिणि सिउं न करीजइ दावउ ॥१०३॥

वस्तु

तव सु जंपइ तव सु जंपइ, वाहुवलि राउ
अप्पह बाह भजां न वल, परह आस कहइ कवण कीजइ
सु जि मूरख अजाए पुण, अवर देखि वरवयइ ति गज्जइ
हुं एकल्लउ समर भरि, भड भरहेसर घाइ
भंजउ भुजवलि रे भिडिय, भाह न भेडि न धाइ ॥१०४॥

ठवणि ८

जइ रिसहेसर केरा पूत, अवर जि अम्ह सहोयर दूत
ते मनि मान न मेल्हइं कीमइं, आलईयाणम भंखिपि ईम्हइ ॥१०५॥

परह आस किणि कारणि कीजइ, साहस सइंवर सिद्धि वरीजइ
हीउं अनइ हाथ हत्थीयार, एह जि वीर तणउ परिवार ॥१०६॥

जइ कीरि सीह सियालिइं खाजइ, तु वाहुवलि भूयवलि भाजइ
जु गाइं वाघिणि पाई जइ, अरे दूत तु भरह जि जीपइ ॥१०७॥

ठवणि ९

जु नवि मन्नसि आण, वरवहं वाहूवलि
लेसिइ तु तूं प्राण, भरहेसर भूयवलि ॥१०८॥

जस छन्नवइ कोडि छइं पायक, कोडि वहुत्तरि फरकइं फारक
नर नरवर कुण पामइ पारो, सही न सकीइ सेना भारो ॥१०९॥

जीवन्ता विहि सहू संपाडइ, जु तुंडि चडिसि तु चडिउ पवाडइ
गिरि कंदरि अरि छपिउ न छूटइ, तूं वाहूवलि मरि म अखूटइ ॥११०॥

गय गद्दह हय हड जिम अन्तर, सीह सीयाल जिसिउ पटंतर
भरहेसर अन्नइ तूयं विहरउ, छूटिसि किम्हइ करंत न निहरू ॥१११॥

सखसु सुंपि मनावि न भाई, कहि कुणि कूडी कूमति विलाइ
मुंभि म मूरख मरि न गमार, पय पणमीय करि करि न समार ॥११२॥

गढ गंजिउ भड भंजिउ प्राणि, तइं हिव सारइ प्राण विनाणि
अरे दूत बोली नवि जाण, तुंह आव्या जमह प्राण ॥११३॥

कहि रे भरहेसर कुण कहीइ, मइं सिउं रणि सुरि असुरि न रहीइ
जे चक्किइं चक्रवृत्ति विचार, अम्ह नगरि कुंभार अपार ॥११४॥

आपणि गंगा तीरि रमंता, धसमसं धूंधलि पडीय धमंता

तउ उलालीय गयणि पडंतउ, करुणा करीय वली झालंतउ ॥११५॥

ते परि कांइ गमार वीसार, जु तुडि चडिसी तु जाणिसि सार
जउ मउडुधा मउड उतारउं, खहिरू रिल्लि जुन हयगय तारउं ॥११६॥

जउ न मारउ भरहेसर राउ, तउ लाजइ रिसहेसर ताउ
भड भरहेसर जई जगावे, हय गय रह वर वेगि चलावे ॥११७॥

वस्तु

दूत जंपइ, दूत जंपइ, सुणि न सुणि राउ
तेह दिवस परि म न गिणसि, गंग–तीरि खिल्लंत जिणि दिणि
चल्लंतइं दल भारि जसु, सेस सीस सलसलइ फणि मणि
ईमई याण स मानि रणि, भरहेसर छइ दूरि
आपापूं वेढिउं गणे, कालि उगंतइं सूरि ॥११८॥

दूत चल्लिउ, दूत चल्लिउ, कहीय इम जाम
मंतिसरि चिंतविउ, तु पसाउ दूतह दिवारइ
अवर अठाणूं कुमर वर, वाइ सोइ पहतु पचारइ
तेह न मनिउ आविउ, वलि भरहेसरि पासि
अखई य सामिय संधिवल बंधवसिउं म विमासि ॥११९॥

ठवणि १०

तउ कोपिहिं कलकलीउ काल के····य काला नल
कंकोरइ कोरंवीयउ करमाल महावल
कालह कलयलि कलगलंत मउडाधा मिलीया
कलह तणइ कारणि कराल कोपिहिं परजलीया ॥१२०॥

हऊय कोलाहल गहगहाटि गयणंगणि गज्जिय
संचरिया सामंत सुहड सामहणीय सज्जीय
गडयडंत गय गडीय गेलि गिरिवर सिर ढालइं
गूगलीया गुलगुड चलंत करिय ऊलालइं ॥१२१॥

जुडइं भिडइं भडहडइं खेदि खडखडइं खडाखडि
धाणीय घूणीय धोसवइं दंतूसलि दोत [तडा] डि
खुरतलि खोणि खणंति खेदि तेजीय तखरियां
समइं धसइं धसमसइं सादि पयसइं पाखरिया ॥१२२॥

कंधग्गल केकाण कवी करडइं कडीयाली

रणरणइ रवि रण वखर सरवर घण घाघरीयाली
सींचाणा वरि सरइ फिरइ सेलइ फोकारइ
उडइ आडइ अंगि रंगि असवार विचारइ ॥१२३॥
धसि धामइ धडहडइ धरणि रथि सारथि गाढा
जडीय जोध जडजोड जरद सन्नाहि सन्नाढा
पसरिय पायल पूर कि पुण रलीया रयणार
लोह लहर वर वीर वयर वहवटिइ अवायर ॥१२४॥
रयणीय रवि रण तूर तार त्रंवक त्रह त्रहीया
ढाक ढूक ढम ढमीय ढोल राउत रहरहीया
नेच नीसांण निनादि नीझरण निरंभीय
रण भेरी भुंकारि भारि भूयवलिहिं वियंभीय ॥१२५॥
चल चमाल करिमाल कुंत कडतल कोदंड
झलकइ सावल सवल सेल हल मसल पयंड
सींगिणि गुण टंकार सहित वाणावलि तणइ
परशु उलालइ करि धरइ भाला उलालइ
सीरीय तोमर भिंडमाल डवतार कसवंध
सांगि सकित तरूआरि छुरीय अनु नागतिवंध
हय खर रवि उछलीय खेह छाईय रविमंडल
धर धूजइ कलकलीय कोल कोपिउ काहंगल
टलटलीया गिरिटेक टोल खेचर खलभलीया
कडडीय कूरम कंधसंधि सायर झलहलीया
चल्लीय समहरि सेस सिसु सलसलीय न सक्कइ
कंचण गिरि कंधार भरि कमकमीय कसक्कइ ॥१२८॥
कंपीय किनर कोडि पडीय हरगण हडहडीया
संकिय सुरवर सग्गि सयल दाणव दडवडीया
अति प्रलंव लहकइ प्रलंब वल विध चिहुं दिसि
संचरिया सामंत सीस सीकिरिहिं कसाकसि
जोईय भरह नरिंद कटक मूंछह वल वल्लइ
कुण वाहूवलि जे उ वरव मइ सिउ वल वुल्लइ
जइ गिरि कंदरि विचरि वीर पइसंतु न छूटइ
जइ थली जंगलि जाइ किम्हइ तु मरइ अखूटइ ॥१३०॥
गज साहणि संचरीय महुणर वेढीय पोयणपुर

वाजीय वूंब न वहकीयउ वाहूवलि नरवर
तसु मंतिसरि भरह राउ संभालीउ सांचुं
ए अविमांसिउं किउं काइं आजजि तइं काचुं ॥१३१॥

बंधव सिउं नरवीर कांइं इम अंतर दीपइ
लहु बंधव नीय जीव जेम कहि कांइं न लेखइ
तउ मनि चितइ राय किसिउं एय कोइ पराठीउ
ओसरी उवनि वीर राउ रहीउ अवाठीउ ॥१३२॥

गय आगलीया गल-गलंत दीजइं हय लास
हुइं हसमस..............भरहराय केरा आवास
एकि निरन्तर वहइं नीर एकि ईंधण आणई
एक आलसिइं परतणुं पांगु आणिउं तृण ताणइं ॥१३३॥

एकि ऊतारा करीय तुरीय तलसारे वांधइं
इकि भरडइं केकाण खाण इकि चारे रांधइं
इकि झीलीय नय नीरि तीरि तेतीय वोलावइं
एकि वारू असवार सार साहण वेलावइं ॥१३४॥

एकि आकुलीया तापि तरल तडि चडीय झंपावइं
एकि गूडर सावाण: सुहड चउरा दिवरावइं
सारीय सामि न सामि आदिजिण पूज पयासइं
कसतुरीय कुंकुम कपूरि चन्दनि वनवासइं ॥१३५॥

पूज करीउ चक्करयण राउ, वइठइ भू जाई
वाजीय संख असंख राउ, आव्या सवि धाई
मंडलवइ मउडुध मु (सु ?) हड जीमइं सामंतह
सइं हत्थि दियइ तंवोल कणय कंकण झलकंतह ॥१३६॥

वस्तु

दूत चलीउ, दूत चलीउ, वाहुवलि पासि
भणइ सूर नरवर नि सुणि, भरह राउ पयसेव कीजइ
भारिहिं भीम न कवणि रणि, एउ भिडंत भूय भारि भज्जइ
जइ नवि मूरख एह तणीं, सिरवरि आण वहेसि
सिउं परिकरिइं समर भरि, सहूइ सयरि सहेसि ॥१३७॥

राउ वुल्लइ, राउ वुल्लइ, सुणि न सुणि दूत
ताय पाय पणमंतय, मुझ बंधव अति खरउ लज्जइ

तु भरहेसर तसतणीय, कहि न कीम अम्हि सेव किज्जइ
भारिइं भूयवलि जुन भिडउं, भुज भुंज भडिवाउं
तउ लज्जइ तिहूयण धणी, सिरि रिसहेसर ताउ ॥१३८॥

ठवणि ११

चलीय दूत भरहेसरहं तेय वात जणावइ
कोपानलि परजलीय वीर साहण पलणावइ
लागी य लागि निनादि वादि आरति असवार
वाहूवलि रणि रहिउ रोसि मांडिउ तिणिवार ॥१३९॥
ऊड कंडोरण रणंत सर वेसर फूटइं
अंतरालि आवइं ई याण तीहं अंत अखूटइं
राउत राउति योध–योधि पायक पायक्किहिं
रहवर रहवरि वीर वीरि नायक नायक्किइं ॥१४०॥
वेढिक विढइं विरामि सामि नामिहिं नरनरीया
मारइं मुरडीय मूंछ मेच्छ मनि मच्छर भरीया
ससइं मसइं धसमसइं, वीर धड वड नरि नाचइं
रापस रीरा रव करंति रुहिरे सवि राचइं ॥१४१
चांपीय चुरइं नरकरोडि भुयवलि भय भिरडइं
विण हथीयार कि वार एक दांतिहिं दल करडइं
चालइं चालि चम्माल चाल करमाल ति ताकइं
पडइं चिंध भूझइं कवन्ध सिरि समहरि हाकइं ॥१४२॥
रुहिर रलिलतहिं तरइं तुरंग गय गुडीय अमूझइं
राउत रण रसि रहित वुद्धि समरंगणि सूझइं
पहिलइ दिणि इम भूझ हवुं सेनह मुख मंडण
संध्या समइ ति वारणुं ए करइं भट बिहुं रण ॥१४३॥

ठवणि १२:—हिवं सरस्वती धउल

तउ तहिं बीजए दिणि सुविहाणि, उठीउ एक जी अनलवेगो
सडवड समहरे वरस ए वाणि, छयल सुत छलियए छावडु ए
अरीयण अंगमइ अंगोअंगि, राउ तो रामति रणि रमइं ए
लडसड लाडउ चडीय चउरंगि, आरेयणि सयंवर वरइं ए ॥१४४॥

त्रूटक

वरवरइं सयंवर वीर, आरेणि साहस धीर

मंडलीय मिलिया जान, हय हीस मंगल गान
हय हीस मंगल गानि गाजीय, गयण गिरि गुह गुमगुमइ
धमधमीय धरयल ससीय न सकइ, सेस कुलगिरि कमकमइ
धसं धसीय धायइ धारधा वलि, धीर वीर विहंडए
सामंत समहरि, समु न लहइ मंडलीक न मंडए ॥१४५।

धउल

मंडए माथए महियलि राउ, गाडिम गय घड टोलव ए
पिडिपर परवत प्राय, भड धड नरवए नाचवइ ए
काल कंकोल ए करि करमाल, भाभए भूभिहि भलहलइ ए
भांजए भड घड जिम जम जाल, पंचायण गिरि गडयड ए ॥१४६॥

त्रूटक

गडयडइ गजदलि सीहु, आरेणि अकल अबीह
धसमसीय हयदल धाइ, भडहडइ भय भडिवाइ
भड-हडइ भय भडवाइ भुयवलि, भरीय हुइ जिम भींभरी
तहि चन्द्र चूडह पुत्र परवलि, अपिउ नरवइ नर नरतरी
वसमलीय नंदण वीर वीसमू, सेल सर दिखाड ए
रहु रहु रे हणि हणि·······भणंतू अपड पायक पाडए ॥१४७॥

धउल

पाडीय सुखेय सेणावए दन्त, पूठिहि निहणीय रणरणीय
सूर कुमारह राउ पेखंत, भिरडए भुयदंड वेंउ··········
नयणिहि निरसीय कुपीयउ राउ, चक्करयण तउ संभरइ ए
मेल्हइए तेह प्रति अति सकसाउ, अनलवेगो तहि चितवइ ए ॥१४८॥

त्रूटक

चितवईय सुहडह राउ, जो अई उपूटऊं आउ
हिव मरण एह जि सीम, रंजइअ चक्रवृति जीम
रंजवईय चक्रवृति जीम इम, भणि चकु मुठिहि पडपली
संचरिउ सूरउ सूर मंडलि, चकु पुहचइ तहि वली
पडपडीय नंदण चन्द्र चूडह, चन्द्रमडल मोह ए
भलहलीय भालि भमालि तुठिहि, चवक तहि तहि रोह ए ॥१४९॥

धउल

रोहीउ राउत जाइ पातालि, विज्जाहर विज्जा वलिहि

चक्क पहूचए पूठि तीरिंग तालि, वोलए वलवीय सहस जसो
रे रे रहि रहि कुपीउ राउ, जित्थु जाइसि जित्थु मारिखु ए
तिहूयणि कोइ न अछइ उपाय, जय जोषिम जीणइ जीवीइ ए ॥१५०॥

त्रूटक

जीविवा छंडीय मोह, मनि मरणि मेल्हीय थोह
समरीय तु तीणि ठामि, इकु आदि जिणवर सामि
[इकु आदि जिणवर सामि] समरीय, वज्जपंजर अणसरइ
नरनरीउ पापलि फिरीउ तस सिरू, चक्क लेइ संचरइ
पयकमल पुज्जइ भरह भूपति, वाहुवलि वल खलभलइ
चक्रपाणि चमकीय चीति कलयलि, कलह कारिणि किलगिलइ ॥१५१॥

धउल

कल गिलइ चक्रधर सेन संग्रामि, वोलए कवण सु वाहुबले
तउ पोयण पुर केरउ सामि, वरवहं दिसए दस गुण ए
कवण सो चक्क रे कवण सो जाख, कवणसु कहीइए भरह राउ
सेन संहारीय सोधउं साष, आज मल्हावउं रिसह वंसो

ठवणि १३ : हिवं चउपइ

चन्द्र चूड विज्जाहर राउ, तिणि वातइं मनि विहीय धिसाउ
हा कुल मंडण हा कुलवीर, हा समरंगणि साहस धीर
कहिइ कहि नइं किसिउं घणुं, कुल न लजाविउं तइं आपाणउं
तइं पुण भरह भलाविउ आप, भलु भणाविउ तिहूयणि बापु
सुजि वोलइ वाहूवलि पासि, देव म दोहिलुंईं हीइ विमांसि
कहि किण ऊपरि कीजइ रोसु, एहिंजि देवहं दीजइ दोसु
सामीय विसमु करम विपाउ, कोइ न छूटइ रंक न राउ
कोइ न भांजइ लिहिया लीह, पामइ अधिक न ओछा दीह
भंजउं भूयवलि भरह नरिंद, मइं सिउं रणि न रहइ सुरिंद
इम भणि वर वीय वावन वीर, सेलइ समहरि साहस धीर
धसमस धीर धसइं धडहडइं, गाजइ गजदलि गिरि गडयडइं
जसु भुइ भड हड हडइ भडक्क, दल दड वडइ जि चंड चडक्क
मारइ दारइ खल दल खणइ, हेड हयोहंणि हयदल हणइ
अनल वेग कुण कूखइं अछइं, इम पचारीय पाडइ पछइ
नरू निरुवइ नरनरइ निनादि, वीर विणासइ वादि विवादि

तिन्नि मास एकल्लउ भिडइ, तउ पुण पुरउ चक्रह चडइ
चऊद कोडि विद्याधर सांमि, तउ भूरह रतनारी नामि
दल दंदोलिउ दउढ वरीस, तउ चक्किइं तसु छेदीय सीस
रतन चूड विद्याधर धसइ, गंजइं गयवड हियडइ हसइ
पवन जय भड भरहु नरिंद, सु जि संहारीय हसइं सुरिंद
वाहुलीक भरहेसर तणु, भड भांजणीय भीडीउ घणु
सुरसारी वाहूवलि जाउ, भडिउ तेण तहिं फेडीय ठाउ
अमित केत विद्याधर सार, जस पामीय न पौरुप पार
चल्लिउ चक्रधर वाजइ अंगि, चूरिउ चक्रिहि चडिउ चउरंगि
समर वंध अनइ वीरह वंध, मिलीउ समहरि विहुं सिउं वंध
सात मास रहीया रणि वेउ, गई गहगहीया अपछरा लेउ
सिर ताली दुर ताली नामि, भिडइ महाभड वेउ संग्रामि
आव्या वरवहं वाथोवाथि, परभवि पुहता सरसा साथि
महेन्द्र चूड रथचूड नरिंद, झूझइं हडहड हसइं सुरिंद
हाकइं तकइं तुलपइं तुलपइ आठि मासि जई जिमपुरि मिलइं
दंड लेई धसीउ युरदादि, भरतपूत नरनरइ निनादि
गंजीउ वलिं वाहूवलि तणउ, वंस मल्हाविउ तीणि आपणु
सिहरथ उठीउ हाकंत, अमित गति झंपिउ आवंत
तिन्निमास धड धूजिउं जास, भरह राउ मनि वसिउ वासु
अमित तेज प्रतपइ तहिं तेजि, सिउं सारगिइं मिलिउ हेजि
धाइं धीर हणइं वे वाणि, एक मास निवडया नीयाणि
कुंडरीक भरहेसर जाउ, लस भडत न पाछउ पाउ
द्रढदीय दलि वाहूवलि राय, तउ पय पंकइ प्रणमीय ताउ
सूरिजसोम समर हाकंत, मिलिया तालि तोमर ताकंत
पांच वरिस भर भोलीय घाइ, नीय नीय ठामि लिवारिआ राइ ॥१७२॥
इकि चुरइं इकि चंपइं पाय, एकि डारइं एकि मारइं धाइ
झल झलन्त झूझइ सेयंस, धनु धनु रिसहेसरनुं वंस
सकमारी भरहेसर जाउ, रण रसि रोपइ पहिलउ पाउ
गिणइ न गांठइ गजदल हणइ, घणरसि धीर घणावइ घणइ
वीस कोडि विद्याधर मिली, ऊठिउ सुगति नाम किलिगिली
शिव नंदनी सिउं मिलीउ तालि, वासठि दिवस विहुं जमजालि
कोपि चडिउ चल्लिउ चक्रपाणि, मारउं वयरी वाण विनाणि
मंडी रहिउ वाहूवलि राउ, मंजउं भणइ भरह भडिवाउ ॥१७६॥

विहुं दलि वाजि रणि काहली, खलदल खोणि खे खल भली ॥१७७॥

उडीय खेह न सूझइ सूर नवि जाणि सवार असूर
पडइं सुहड धड धायइं धसी, हणइं हणोहणि हाकइं हसी ॥१७८॥

गडयड गघघड ढींचा ढलइं, सूना समा तुरंग मग तुलइं
वाजइं धणुहीं तणां धोंकार, भाजइं भिड़त न भेडिगार ॥१७९॥

वहइं रुहिर नइ सिखर तरइं, री री या रट राषस करइं
हयदल हाकइ भरह नरिंद, तु साहसु लहइ सग्गि सुरिंद ॥१८०॥

भरह जाउ सरमु संग्रामि, गाजइ गजदल आगलि सामि
तेर दिवस भड पडिउ धाइ, धूणि सीस वाहूवलि राइ ॥१८१॥

तींह प्रति जंपइ सुरवर सार, देखि एवडु भड संहार
कांइ मरावउ तम्हि इम जीव, पडसिउ नरकि करंता रीव ॥१८२॥

गज़ ऊतारीय वंधव वेउ, मानिउं वयण सुरिंदह तेउ
पइसइं मालाखाडइ वीर, गिरिवरं पाहिइं सवल शरीर
वचन झूझि भड भरहु न जिणइ, दृष्टि झूझि हारिउं कुण अणइ
दंडि झूझि झड झंपीय पडइ, वाहुपासि पडिउ तडफडइ ॥१८४॥

गूडा समु धरणि मझारि, गिउ वाहूवलि मुष्टि प्रहारि
भरह सवल तइं तीणइं धाइ, कंठ सगाणउ भूमिहिं जाइ ॥१८५॥

कुपीउ भरह छ खण्डह धणी, चक्र पठावइ भाइ भणी
पाखलि फिरी सु वलीउं जाम, करि वाहूबलि धरिउं ताम ॥१८६॥

वोलइ वाहूवलि वलवंत, लोह खंडि तउ गरवीउ हंत
चक्र सरीसउ चूनउ करउं, सयलहं गोत्रह कुल संहरउं ॥१८७॥

तु भरहेसर चिंतइ चींति, मइं पुण लोपीय भाईय भीत्ति
जाणउं चक्र न गोत्री हणइ, माम महारी हिव कुण गिणइ ॥१८८॥

तु वोलइ वाहूवलि राय (उ), भाईय मनि म म धरसि विसाउ
तइं जीतउं मइं हारिउं भाइ, अम्ह शरण रिसहेसर पाय ॥१८९॥

ठवणि १४

तउ तिहिं च चिंतइ राउ, चडिउ संवेगइं वाहुवले
दूहविउ ए मइं वडु भाय, अविमांसिइं अविवेक वंति ॥१९०॥

धिग धिग ए एय संसार, धिग धिग राणिम राजसिद्धि
एवडु ए जीव संहार, कीधउ कुण विरोधवसि

कीजइ ए कहि कुण काजि, जउ पुण बंधव आवरइ ए
काज न ए ईणइ राजि, धरि पुरि नयरि न मन्दरिहि ॥१९२॥
सिरवर ए लोच करेइ, कासगि रहीउ वाहुबले
अंसूउ ए अंखि भरेउ, तस पय पणमए भरह भडो ॥१९३॥
बंधव ए कांइ न वोल, ए अविमांसिउं मइं किउं ए
मेल्हिम ए भाई निटोल, ईंणि भवि हुं हिव एकलु ए ॥१९४॥
कीजई ए आज पसाउ, छंडि न छंडि न छयल छलो
हियडइ ए म धरि विसाउ भाई य अम्हे विरांसीया ए ॥१९५॥
मानई ए नवि मुनिराउ, मौन न मेल्हइ मन्नवीय
मुक्कइ ए नहु नीय माण, वरस दिवस निरसण रहीय ॥१९६॥
बंभिउ ए सुंदरि वेउ, आवीय बंधव वूझवइं ए
ऊतरी ए माण—गयंद, तु केवलिसिरि अणसरइ ए ॥१९७॥
ऊपनूं ए केवलनाण, तु विहरह रिसहेस सिउं
आवीउ ए भरह नरिंद, सिउं परगहि अवभपुरी ए ॥१९८॥
हरिपीया ए हीइ सुरिंद, आपण पइं उच्छव करइं ए
वाजई ए ताल कंसाल, पडह पखाउज गमगमइं ए
आवई ए आयुध साल, चक्क रयण तउ रंग भरे
संख न ए जस केकाण, गयघड रहवर राणिमहं ॥२००॥
दस दिसि ए वरतइं आण, भड भरहेसर गहगहइ ए
रायह ए गच्छ सिणगार, वयरसेण सूरि पाटवरो ॥२०१॥
गुणगणहं ए तणु भंडार, सालिभद्र सूरि जाणीइ ए
कीधउं ए तीणि चरितु, भरह नरेसर राउ छंदि ए ॥२०२॥
जो पढ़इ ए वसह वदीत सो नरो नितु नव निहि लहइ ए
संवत ए बार (१२) एकतालि (४१) फागुण पंचमिइं एउ कीउ ए ॥२०३॥

———

# चन्दन बाला रास[1]

सामाजिक कथा वस्तु को प्रस्तुत करने वाले रासों में १३वीं शताब्दी का एक महत्वपूर्ण रास "चन्दन वाला रास" है। जन भाषा में कवि आसगु ने इस कृति की रचना की है। चन्दन वाला जैन श्राविकाओं में एक आदर्श एवं चरित्रवान महिला भक्त रही हैं, जिसने अपने ब्रह्मचर्य, सतीत्व, संयम और पवित्रता के लिए स्वयं का उत्कर्ष कर दिया। कवि आसगु राजस्थानी हैं और राजस्थान के ही नगर जालौर में इस रास की रचना हुई है। यह रचना जैसलमेर के वड़े-भंडार में सुरक्षित है तथा इसकी प्रतिलिपि अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर में है। यों यह रास अब प्रकाशित भी होगया है।

कवि आसगु का एक रास "जीवदया रास" है।[2] यह कृति भी सं० १२५७ के आस-पास की ही है। परन्तु वहुत अधिक महत्व को न होने और अधिकांशतः धर्मोपदेश से सम्वन्धित होने से, इसका साहित्यक महत्व नहीं है। चन्दनवाला रास की एक विशेषता यह है कि इसमें कृति का लेखक, लेखन काल, तथा लेखन स्थान सभी को कवि ने स्पष्ट कर दिया है। कृति की एक ही प्रति उपलब्ध होने से पाठ कहीं-कहीं त्रुटित रह गया मिलता है। यह पाठ सं० १४३७[3] की स्वाध्याय पुस्तिका से मिला है।[4]

चन्दनबाला रास एक कथात्मक कृति है जिसमें घटनाओं के कुतूहल वड़े विचित्र हैं। रास की मुख्य संवेदना चारित्रियक पवित्रता, स्त्री समाज में नारी

---

१—देखिये:—राजस्थान-भारती; भाग ३, अङ्क ३—४, पृ० १०४—१११ पर श्री अगरचन्द नाहटा का लेख 'कवि आसगु रचित चन्दन वाला रास।'

२—भारती विद्या : श्री मुनि जिनविजय, भाग तृतीय, अङ्क १, पृ० २०६।

३—देखिये:—पुष्पिका लेख : सं० १४३७ वैसाख सुदी २ सुगुरू श्री जिनराज सूरि सदुँपदेशेन व्य० देया पुत्र्या देव गुविन्ना चिन्तामणि भूषित मस्तक या भांकू श्राविकया आत्म पुण्यार्थ श्री स्वाध्याय पुस्तिका लेखिता" (जैसलमेर वड़े भण्डार की प्रति, पत्रांक ३७१ से ३७४)।

४—जैसलमेर बड़े भण्डार की प्रति पत्रांक ३७१ से ३७४।

के सम्मान की अपेक्षा, अत्याचार का दमन तथा ज्ञान से मानव की सर्वांगीण प्रगति आदि का प्रचार करना है।

रास का प्रारम्भ ही कवि मंगलाचरण के साथ करता है:—

"जिण अभिणव सरसइ भणए
पुहविहिं भरह-खेत्ति जं वीत
वीर जिणंदह पारणए
निसुणउ चन्दन-वाल चरित [1]

चन्दन बाला चम्पानगरी के राजा दधिवाहन और रानी धारिणी की लड़की थी। चम्पानगरी पर कोशाम्बी के राजा शतानीक ने चढ़ाई कर दी। भयंकर युद्ध के बाद शतानीक का एक सेनापति धारिणी और चन्दन बाला का हरण कर ले गया। धारिणी ने आत्म सम्मान को संकट में देख अपघात कर लिया। सेनापति ने चन्दन बाला को शाह के हाथ बेच दिया। सेठ की स्त्री ने उसे कारागार की सी असह्य वेदना दी। चन्दन बाला अपने सतीत्व संयम; व चरित्र पर अटल रही उसने महावीर को अपने हाथों भोजन कराया और अन्त में उन्हीं से दीक्षा ग्रहण करके कैवल्य ज्ञान को प्राप्त हुई।

कृति की इस संक्षिप्त कथा में कवि ने कारुण्य धारा बहाई है। ३५ छन्दों की इस छोटी-सी रचना में उसने प्रबन्धात्मकता का सफल निर्वाह किया है। उसका कथा तत्व अनेक कुतूहलों से युक्त एवं अपने में पूर्ण है।

धारिणी व चन्दन बाला के रूप चित्रण के उदाहरण देखिए—

(क) दधिवाहण गेहिणी सु पाहिणी, रूपवंतसा धारिणी राणी
तुंग पयोहर खीरसर, कुडिल केस भुय-नयण सुचंगी
हंस गमणि सा मृग नयणि नव जोवण नव नेह सुरंगी

और बालिका चन्दन बाला का चंचल यौवन और भोलापन कवि की वर्णन शैली की सरसता व सरलता का प्रतीक है:—

"भुंभर भोली ता सुकुमाला
नाउ दीन्हु तस चंदण वाला (२१)

.... .... ....

पाये घावरिया झमकारउ, गलइ रुलंतउ सोहइ हारउ
कन्ने वीड स सरलिया, तसु सिरि लंबउ केस कलाउ
धणवइ धीय स चन्दणह, दीखिय देह पणासइ पाउ (२२)

---

१—चन्दन बाला रास : राजस्थान भारती, वर्ष ३, अङ्क ३–४, पृ० १०७–१२।

सेठ ने चन्दन बाला को दासी के रूप में क्रय किया था, पर उसके सहभाव विनम्रता और चारित्रियक उत्कृष्टता से उसे पुत्री की भांति दुलार करने लगा। वह भी उसे पिता की भांति पूजने लगी। एक दिन अपने पैर धोते समय सेठ ने उसके बालों को अपनी गोदी में रख लिया। सेठ की स्त्री यह देख कर आग बबूला होगई। उसने सेठ की अनुपस्थिति में उसका सिर मुंडवाकर हथकड़ी, बेड़ी पहिना कर तहखाने में डाल दिया। तीन दिन तक उसने स्वयं को "जिन" की तपस्या में लीन रखा। अन्न का कण उसे नहीं मिला। कवि ने रुदन करती संवेदित बाला का चित्रण किया है:—

"माइ ताय मति बुद्धि ण लाधी
पर घर मंडण दुक्खे दाधी

आधो खंडा तप किआ, किव आभइ बहु सुक्ख निहाणु
फूटि रे हियड़ा! वज्जमअे अन्नह जम्पि नंदिनंदाणु (२६)

इधर श्री महावीर स्वामी ने भी सिर मुंडे हुए, कैद में हथकड़ी, बेड़ी, तीन दिन की भूखी "अट्ठम तप" करने वाली रोती हुई स्त्री के हाथ से ही पारणा करने की प्रतिज्ञा कर रखी थी, अतः चन्दन बाला ने उसे पूरा किया।

महावीर को भोजन कराने पर इन्द्र ने १२।। करोड़ स्वर्ण मुद्राओं की वर्षा की और इन्हीं मुद्राओं को दान कर चन्दन बाला ने कैवल्य प्राप्त किया।

वस्तुतः कवि ने रास में वीर करुण और शान्त रस का परिपाक किया है। युद्ध के समय तथा लूटपाट का कवि ने अच्छा चित्र खींचा है:—

वज्जिय ढक्क बुक्क नीसाण, केणवी खंचिय तुरिय केकाण
वल्लिया मंडलिक मउडधार, सेलकुंतु घण वटिसइ मेहू
मूभू करइ संग्राम भरि, अंगो अंगी भिडीया बेउ

और इस द्वन्द्व युद्ध के बाद विजयी ने नगर को खूब लूटा। जिस जिस ने जो जो चाहा, लूट में लूटा। वर्णन की सजीवता दृष्टव्य है:—

हत्थि कुंभ थलि खिवियउ पाउ, भयपडियउ दहि वाहण राउ
घोडइ चडि नासिउ गयउ, सीहहं चितउ पूणइ काउइ
तुरय थट्ठ गय घड लइय तउ जीकउ स्त्रयणिय राई (१४)
केणवि लद्धा रयण भंडार, केणवि कंचरा तणा कुठार
केणवि पविउ धन्नु धणु लूसउ, चोर चरःदडदडिया
पाहकु अंकु फिरन्तु दंदि धीय, सहित धारिणि पिउपड़िया (१५)

वस्तुतः कवि ने इन वर्णनों में घटनाओं की प्रधानता व कुतूहल को

मुख्यता प्रदान की है। पूरी कथात्मक कृति में घटनाओं के चार बड़े मोड़ हैं। कृति निर्वेदांत है। भाषा सरल और शब्द चयन में गेयता है।

कथात्मकता जैन रासों में बहुधा सुरक्षित मिलती है। यह रास कथा प्रधान चरित काव्य है। छन्द और अलंकारों की दृष्टि से कृति का विशेष महत्व नहीं लगता। परन्तु भाषा तथा सरल भाव पूर्ण शब्दावली के कारण रास का महत्व बढ़ जाता है। भाषा की प्रमुख विशेषता यह है कि उसमें गुजराती और राजस्थानी का मिश्रण है। राजस्थानी और प्राचीन गुजराती के शब्दों की भरमार है। ऐसी भाषा को सरलता से पुरानी हिन्दी कहा जा सकता है।

कवि ने रास की मुख्य संवेदना को अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष में से अन्त में कैवल्य की प्राप्ति से सार्थक किया है, जो काव्य का प्रयोजन है।

"संखेपिणि जिण दिअउ दाणु, वीर जिणंदह केवल नाणु
चंदण पढम पवत्तिणिय, परमेसरह निव्वाणह जंति
बतीसा सय खिणतहि, अखलिउ सुहु सिद्धिहि माणंति— (३४)

अन्त में कवि ने असत् पर सत् की विजय दिखाकर रचना के मन्तव्य और रास के उद्देश्य को भी स्पष्ट किया है:—

"एहु रासु पुण वृद्धिहि जंति, भाविहि भगतिहि जिण हरिदिति
पढइ पढावइ जे सुणइ, तह सवि दुक्खइ खहयहं जंति
जालउर नउरि आसगु भणइ, जम्मि जम्मि सउ सरसत्ति (३५)

अतः रास खेलने, गाने, पढ़ने, पढ़ाने तथा सुनने के लिए लिखा गया है। रचना की शैली वर्णनात्मक, सरल व स्पृहणीय है। भाषा की सरलता व शब्दावली का प्रवाह द्रष्टव्य है। जन भाषा काव्य की दृष्टि से कृति का महत्व और अधिक बढ़ जाता है। १३वीं शताब्दी की कथात्मक तथा घटना प्रधान कृतियों में भाषा व शैली की दृष्टि से चन्दन बाला रास का महत्व अपने ही प्रकार का एवं प्रशंसनीय है।

वस्तुतः ऐसे ही रास में मानवता, चरित्र-निर्माण, स्त्री सम्मान, तथा जीवन की बहुमुखी प्रगति का सन्देश छिपा है।

---

## स्थूलिभद्र रास [1]

१३वीं शताब्दी में चन्दन बाला रास की ही भांति एक घटना व कथा प्रधान रास स्थूलिभद्र रास मिलता है। स्थूलिभद्र का जीवन जैन नायकों में नेमिनाथ और जम्बू स्वामी की भाँति शृंगार से सम्बद्ध रहा है। स्थूलिभद्र और कोशा वेश्या के प्रति अनेक शृंगारिक तथा उपदेश प्रधान कथाओं की रचना की गई है।

प्रस्तुत रचना की दो प्रतियां उपलब्ध है। जिनमें पहली अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर में तथा दूसरी सं० १४३७ में लिखी हुई है और जैसलमेर भंडार में सुरक्षित है। पहली प्रति भी १५वीं शताब्दी की ही है।

स्थूलिभद्र रास के नायक स्थूलिभद्र पर काव्य लिखने की परम्परा पर्याप्त प्राचीन है। स्थूलिभद्र का जीवन आचार्य हेमचन्द के ग्रन्थ के परिशिष्ट पर्व में मिल जाता है। [2] संस्कृत में भी इनके जीवन पर अनेक ग्रन्थ तथा सूर्य चन्द्र पर रचित गुणमाला महाकाव्य आदि रचे गये हैं। कालान्तर में तो गुजराती, राजस्थानी या पुरानी हिन्दी में स्थूलिभद्र पर सैंकड़ों की संख्या में रचे रास फाग और गीत मिलते हैं। सं० ६८६ में शकटार का जीवन चरित्र हरिषेण के बृहत् कथा कोष के अन्त में "शकटाल मुनिकथानकम्" नाम से प्रकाशित है। अतः इस रास की कथा वस्तु के लिए बृहत् कथाकोष व परिशिष्ट पर्व आदि ग्रन्थों में पर्याप्त सहायता ली जा सकती है।

रास के कर्त्ता ने अपना नाम स्पष्ट नहीं किया है, पर अन्त में एक शब्द "जिणधाम" आता है जिससे अनुमान किया जा सकता है कि लेखक का नाम सम्भवतः जिनधर्म सूरि था। स्वर्गीय श्री मोहनलाल देसाई ने प्रस्तुत रासकर्ता का नाम धर्म दिया है। [1] साथ ही उन्होंने इसका रचना काल भी सं० १२६६ के आस पास बताया है।

---

१–हिन्दी अनुशीलन; वर्ष ७, अङ्क ३, पृ० ४० पर श्री अगरचन्द नाहटा का लेख–"स्थूलिभद्र रास"

२–वही, पृ० २६।

स्थूलिभद्र रास घटना प्रधान है जिसमें कवि ने अनेक कौतूहलों का समावेश किया है। रास कथा प्रधान है। यद्यपि यह स्थूलिभद्र के जीवन तथा उनकी साधना पर सीधा प्रकाश नहीं डालता, परन्तु कवि ने अपने कौशल द्वारा कुछ अवान्तर घटनाओं का सृजन कर स्थूलिभद्र को लौहघट के रूप में संयम का साक्षात् अवतार ही सिद्ध कर दिया है।

कवि ने रास का प्रारम्भ शासन देवी और वागीश्वरी का स्मरण कर किया है तथा प्रारम्भ में ही शकटार और वररुचि पण्डित का संघर्ष दिखाया है। संघर्ष का कारण केवल यह था कि वररुचि की गाथाएं राजाओं को बड़ी प्रिय थी और मन्त्री शकटार (महता) को राजा द्वारा वररुचि को दिया आदर ठीक नहीं लगा। उसने अपनी बालिकाओं द्वारा उसकी गाथाओं को याद करवा दिया एक को एक बार दूसरी को दो बार और तीसरी को तीन बार। इस क्रम से शकटार की लड़कियों ने वररुचि की नित नवीन कही जाने वाली गाथा को याद करके पुराना सिद्ध कर दिया। पण्डित वररुचि ने भी शकटार के विरुद्ध राजा को भड़काया कि यह मन्त्री राजा को मरवा कर उसके स्थान पर अपने लड़के को राजा बनाना चाहता है। राजा यह सुनकर क्रुद्ध हो गया। शकटार ने अपने लड़के को सिखाकर स्वयं की हत्या कराने में ही परिवार का कल्याण समझा। मन्त्री शकटार को क्रुद्ध नन्द ने मार कर परिवार के सामने, (उसके लड़के के सामने, जिसने अपने पिता के कहने के अनुसार उनको मरवा कर स्वयं को राज भक्त सिद्ध किया था), मंत्रित्व का प्रश्न रखा। स्थूलिभद्र के पास भी यह प्रश्न पहुंचा। उस समय वे कोशा वेश्या के यहाँ भोगलिप्त रहा करते थे। भाई की राज्यलिप्सा व पिता की हत्या देखकर उन्होंने "मया आलोचितम्" या "मणुआलोचिउ" कहकर अपने केश उखाड़ डाले तथा विरक्त होकर दीक्षा ग्रहण करली। कवि ने कथा में उत्साह निष्पन्न करने के लिए ही इन घटनाओं का सृजन किया है। ये कहीं अन्यत्र पूर्व रचित तथा परवर्ती ग्रन्थों में नहीं मिलतीं। वर्णन व भाषा की सरलता दृष्टव्य है—

पणमउं थूलिभद्द इहु रासु, पाडलि पुत्ति नयर जसु वासु
नन्दह रायत नंदह राजे, मन्त्री सगडाल अम्हारइ काजे
थूलिभद्द पिउ ताव सगडालु महंतउ, चितइ समिय काजे रालइ अंबुजंतउ
राय तणइ नितु पंयितु आवइ, अहिणव गाहा रचिउ भणावइ
पण्डितु दानु कियउ नितु राइं, दीजइ द्रमह पंच सयाइं

× × ×

अन्य दिवसि जं अवसरि आवइ, महता वेटी राव तेडावइ
सवि वर वर धिय लागिय बोलिय, सुललित मात्र न मेल्हह खोलिइ

इक संथिवि संथिय वाल्वा जं त्रि संथिय जंपइ,
वर रूचि रूडउ राउमणु रोसिहिं कंपइ—

वररुचि पण्डित ने शकटार की मृत्यु के लिए द्रव्य देकर अपने शिष्यों की सहायता से अनेक षड़यन्त्र किये उसी का वर्णन देखिये:—

तावह पंडितु वाहिरि धाइउ, द्रम्म थवइ नितु गंगह जाइउ
पसरह लोयह द्राम दिखालइ, नरवइ वह अम्ह नवि पालइ
अेत्थंतरि महतेण तउ द्रम उसरिय,
पंडित उच्छउ घाउतलि दोरउ सारिय
तउ पंडित कोपानल चडियउ, घाठउ हीयउ सूनउ थीयऊ
तउ चेनु कोपिरायां पोसइ, नंदु हणिउ सिरियउ राउ होसइ
नयर दुवारे सक्षे नखइ संभालियउ,
महता रूठउ राउ अछतउ नितु टलियउ
जांव महंतउ अवसरि आवइ, तांव पुठि दियइ पुणुनरवइ
मुहतइ जाणिउ मूल विणासइ, बंभण नयणे नरवइ रूसिउ
सिरियउ भणइ न घल्लउ घाउ, जीविउ लांघि लियइ जउ राउ
महतइ धरह कुडुकहु स्वामिउ, असिउ हलाहलु रयसिरु नामिउ
सिरियउ कहइ नरिंदह जाइउ, अम्ह थूलभदु जेठउ भाइउ
तसु तणि मुंद्र अम्ह नवि छाजइ, भामिणि विरहु क्रिमइ जइ भाजइ
तउ निसुणेविणु नरवइ जाणिउ, मुंद्र कहइ लइ थुलिभद्र आणिउ
रायह मंदिरि थूलिभद्र पहुतउ, "मणुआलोचिउ" भोग विरत्तउ-(२-२१)

उक्त उद्धरण में कवि ने राजकीय षड़यंत्रों और कर्मचारियों की पारस्परिक ईर्ष्या तथा राजा की "क्षणेःरुष्टाः क्षणेः तुष्टाः" वाली प्रकृति को स्पष्ट किया है। भोगलिप्त स्थूलिभद्र के जीवन में एक विपरीत अध्याय का प्रारम्भ यहीं से हो जाता है। दीक्षा लेने पर उसके अन्य गुरु भाई भी चतुर्मास के स्थान कोई साँप के बिल पर, कोई सिंह की गुफा पर, कोई कुएं के पास मांगता है, पर स्थूलिभद्र उसी कोशा वेश्या के यहाँ जाते हैं। स्थूलिभद्र और कोशा के वर्णनों में इस रास में कवि का मन बिलकुल नहीं रमा है। न उसने कोशा के नखशिख व सौंदर्य का ही वर्णन किया है। आगे कवि एक अन्य कथा में रम जाता है, जो स्थूलिभद्र के ही एक गुरु भाई से सम्बद्ध है। स्थूलिभद्र ने मदन का पूर्ण दलन किया वे पंच व्रत का पालन कर पक्के संयमी हो गये। यही नहीं, उन्होंने कोशा वेश्या को आमूलचूल बदल दिया। जब चतुर्मास करके सब मुनि पुनः आये, तो गुरुजी ने स्थूलिभद्र को ही सबसे श्रेष्ठ बताया। इस पर एक मुनि

शुद्ध हो गये और उन्होंने भी दूसरा चतुर्मास उसी कोशा के यहाँ जाकर किया। पर वे कामासक्त होगये। कोशा ने उन्हें रत्न कम्बल लाने नेपाल भेजा। काम विमोहित मुनि ने यह सब किया, पर अन्त में कोशा से ही उन्हें हार माननी पड़ी। कोशा का मुनि को उपदेश, मुनि की काम विमोहित अवस्था, रत्न कम्बल के लिए अनेक कष्ट पाने पर मुनि की उससे कामतृप्ति की याचना, कोशा द्वारा उनकी भर्त्सना, संयम श्री का महत्व और स्थूलिभद्र की जितेन्द्रिय स्थिति का स्पष्टीकरण करना आदि अनेक चित्र कवि ने बड़ी ही मार्मिकता से संजोये हैं, जिनकी भाषा प्रवाहमय, भाव प्रवण सरल तथा चित्रात्मक है। श्रावण-भाद्रव में कामोत्पत्ति, मन की चंचल स्थिति और मुनि की विचलित अवस्था तथा कोशा के सौंदर्य के प्रति हुए व्यामोह का वर्णन देखिए:—

"वेस ससि वयणि मिग नयणि नव जोवणी,
सुविधि परिविविह परि दिट्ठ मुणि लोयणी
आवहु मुणि कहउ झुणि देस तुम्ह दुल्लही,
परिजइ तुम्हि सुज्झइ अम्हधरि ञनिक परिजइ तुम्हि सुज्झइ
मज्झु नयएउ गुरु वयणव परतु जइ झारयं,
वेस घरि पाउस भरि तं दिवसु आवियं
सावणं सलिल मुणि सील संवोलियं,
सयल दुम कंद खणिचित्तु उम्मूलियं
भाद्रवउइ वणु गुहरउ जलहरो गाजअे,
चरित पुरु पाटरणमयण भडभंजअे
ईग परिवेस धरि मुणिहि मणु गंजियं,
रमइ नर अनिकि परि पिक्खे वितंजियं
भार योपियउ किरि वोलइ मुणि छम्मिउ,
अत्थ विणु वेस पुणु निठुर वह हम्मिउ"

कोशा ने मुनि से पैसे मांगे और कहा कि विना अर्थ के यहाँ रहना सम्भव नहीं है। और काम विमोहित मुनि उन्मन्न होगये। उन्होंने कोशा की भर्त्सना सही, उनकी इसी प्रकार की विक्षिप्त शारीरिक अवस्था का वर्णन कवि ने उन्हें रत्न कम्बल लाने के लिए नेपाल तक भटका कर किया है। मुनि कम्बल लाये तो कोशा ने उसे पैरों से पोंछकर फेंक दिया:—

वेसा पभणे विणु दंमणा लेविणु, जाह राय मग्गिह रयणु
गुहु अत्थ विहुणउ हिंडइ दीणउ, मझु घरि कम्मु करेसिजउ
"जाम मुनि मेघु घणु गणइ नं चल्लिउ, कलिहिनं जल्लहिनं नइहि नं पिल्लिइ

काम धगु मत्त तगु भमइ पुट्ठि लग्गइ, नेपाल देस गउ रयण कवलह मग्गइ
वेग करि, पंथ भरि चलिउ मुणि आविउ, वेस लइ नमइ जइ कहवि लंबाविउ
आणि मुणि कवल रयणु खोलि मोल्हिउ कहइ,
पाउ मैं लाइ घणि लक्खु द्रम्मह लहइ
लाखु लाघव मुणि दिट्ठु कउडी गमइ, वेस गुणवंत जसु जम्मि चित्तु रमइ"

यहाँ तक ही नहीं, वेश्या कोशा अन्त में इसे गुरू बनकर सहायता करती है और स्थूलिभद्र का वैशिष्ट्य स्पष्ट करती है। मुनि की रत्न कम्बल लाने पर भी वेश्या ने इच्छा पूरी नहीं की, तो वह निश्वास लेने लगा। वेश्या उसे शील की महिमा बतलाती है। काम विमोहित मुनि के हृदय में भरे मोहान्धकार में कोशा स्थूलिभद्र की विजितेन्द्रियता से प्रभावित होकर प्रकाश किरण प्रदान करती है और इस प्रकार मुनि को वह चरित्र रत्न को हृदय में धारण करने की शिक्षा देती है। कवि ने इन्हीं मनोवैज्ञानिक चित्रों को बड़ी सफलता से स्पष्ट किया है। कवि का प्रत्येक मनोभाव इन वर्णनों में उसके काव्य कौशल और काव्यगत सरलता का द्योतक है:—

नियतणि जउ मुणि दीणउ थाओ, चणा भखेविणु मिरिय कुखाओ
इह गइ खंभु करीरिहिं भाजइ, थूलिभद्र जो गति कहवि न छाजइ
वह नेपालउ देस भणीजइ, वडइ कठिन तहि पुणु जाइजइ
तइ मूरख नवि जाणिउ भेउ, लक्ख रयण मुणि कवल अेहु (४०–४१)

और वेश्या ने उस कंबल से पैर पोंछकर कीचड़ में फेंक दिया और कहा कि अपने चरित्र रत्न को तो संभालो वह इससे भी गंदी जगह में जा रहा है। उसने रूपक द्वारा यह स्पष्ट किया कि नेपाल देश कितना दूर था वहां जाना कितना कठिन है यदि हे मुनि तुम ! रत्न कंबल लेने नेपाल चले गये तो क्या अपने चरित्र रत्न और संयम रत्न की प्राप्ति उस अपूर्व आनंद निर्वाण की प्राप्ति हेतु नहीं कर सकते ? उक्त पंक्तियों में इसी प्रकार की ध्वनि है।

"दिट्ठ रयल जं कद्दम भरियउ, हियडउ सुन्नह सहु वीसरियउ
तउ मुणिवरू मेल्हहि नीसासा, मज्भु तणी नवि पूरी आसा
जं जिण धम्मह किज्जइ मूलु तं तरुणत्तणि पालिउ सीलु
इसउ वयण सुहियडउ धरइ, मयण मोह त्रित्तह उत्तरइ
चितइ मुणिवरु हियइ तिरंग, संजमतरु मह रूपइ भंग
धनु धनु थूलिभद्र सो सामिउ, पाउ पणासइ लइ यइ नामिउ (४०–४४)

और मुनि अंतर्द्वन्द्व, आत्म ग्लानि और पश्चाताप से भर जाता है।

उसकी ज्ञान दृष्टि कोशा के गुरू वचनों से खुल जाती है और वह वेश्या कोशा के कहने से चरित्र्य रत्न को हृदय में धारण करता है तथा गुरु के पास जाकर पुनः दीक्षित होता है और वही मुनि स्थूलिभद्र की कृपा से देव लोक प्राप्त करता है:—

तसु ऊपरि मइं मच्छरु कीयउ, तिणि कारणि मई फलु पामीयउ
तुहु सुहु गुरु कोसा महु माया, हउं पडिबोहिउ आणि उठाया
मइं जाणिउं तउ कियउ अकम्मू, आलि वहिउ गउ माणुस जम्मू
वेसा कोसा बोल्लइ अेहु, अज्जिउ मुणिवर मन करि खेउ
चारित्त रयणु हियडु धरेहि, गुरू हुं पासि आलोयण लेहि
बहुत काल संजय पालेवि, चउदह पूरब हियइ धरेवि
थूलिभद्द जिण धम्म कहेवि, देवलोकि पहुतउ जाअे वि—(४५–४७)

वस्तुतः इसी प्रकार कवि ने स्थूलिभद्र के संयमित जीवन की दिव्य सुषमा पर प्रकाश डाला है। रास में कहीं भी उसके (शिल्प पर) गाये जाने या क्रीड़ा करने के रूप पर प्रकाश नहीं डाला गया है। सिर्फ स्थूलिभद्र के उत्कृष्ट चरित्र पर मुनि की कथा के द्वारा प्रकारान्तर से प्रकाश डालना ही कवि का मन्तव्य है। कोशा की वाणी रूपक के रूप में सामने आती है। ४७ छंदों की इस छोटी सी रचना में कवि ने बहुत सार भरा है। भाषा में अपभ्रंश के शब्दों के प्रभाव के साथ साथ अधिकांश शब्द राजस्थानी के हैं।

कवि के वाक्य सरल व शब्द चयन प्रभाव प्रवण है। कवि ने क्रोध, काम, मद, अंतर्द्वन्द्व, आत्मग्लानि तथा पश्चात्ताप के चित्रों पर सम्यक् प्रकाश डाला है। एक दो छंदों को छोड़कर पूरा रास चौपाई छंद में लिखा गया है।

जहाँ तक कथा रूढ़ि और मौलिकता का प्रश्न है, प्रस्तुत रास बड़ा महत्वपूर्ण है। १५वीं शताब्दी में मिलने वाले स्थूलिभद्र रास या स्थूलिभद्र फागु [1] की भांति कवि ने कहीं भी स्थूलिभद्र व कोशा का शृंगारिक वर्णन नहीं किया है। अतः काव्य में शृंगार आंशिक रूप से ही आपाया है। अन्त में कृति निर्वेदांत होगई है। कवि ने वररुचि की कथा, मुनि की ईर्ष्या, नेपाल जाकर काम विमोहित स्थिति में रत्न कंवल लाना आदि घटनाएं अवान्तर रखी हैं, जिनमें वह पूर्ण सफल हुआ है।

---

१–स्थूलिभद्र पर विस्तार के लिए देखिए अजन्ता, मई, १९५८ में लेखक का "आदि काल का एक शृंगारिक खण्ड काव्य : श्री स्थूलिभद्र फागु" शीर्षक लेख।

छोटी–छोटी सूक्तियाँ यथा–भामिणि विरहु क्रिमइ जइ भाजइ, चल्लिउ
णकण रयण चक्र विणु, असिउ हलाहलु रयसिरू नामिउ, सयल दुम कंद
ाणि चित उम्मूलियं, सात्रणं सलिल मणि सील सं वोलियं, चरण भरवेविणु
मरिय कुरवाग्रे, अकरनइउ संजय भारुदुप्पालउ, इह खंभु करीरिहिं भाजइ,
ाथा चारित्त रयणु हियडइ धरेहि, गुरूहुपासि आलोयण लेहि आदि अनेक
ृक्तियां हैं। रास की मुख्य संवेदना उपदेशात्मकता तथा धर्म प्रचार है। शैली
ार्णनात्मक है। काव्यात्मकता में सरस स्थल थोड़े हैं, परन्तु घटना वैचित्र्य और
कथात्मकता ने कृति की सफलता में सहायता की है।

---

# रेवंतगिरि रास

रेवंतगिरि रास १३वीं शताब्दी का प्रसिद्ध ऐतिहासिक रास है। रास के रचयिता श्री विजय सेन सूरि हैं। रचना का विषय धार्मिक है तथा कवि ने रेवंतगिरि जैन तीर्थ का महत्वपूर्ण विवेचन किया है। यह रास तीर्थ के प्रति अपार श्रद्धा रखने वाले श्रावकों की उल्लास पूर्ण, गेय तथा नृत्यमूलक अभिव्यक्ति है, जिसे कवि ने काव्यात्मक सुषमा से संवारा है। प्राचीन काल से ही इस ऐतिहासिक स्थल का महत्व रहा है। रचना का रचनाकाल तेरहवीं शताब्दी का उत्तरार्द्ध अर्थात् सं० १२८८ है। प्रस्तुत काव्य का नवीनतम सम्पादन व प्रकाशन डॉ० हरिवल्लभ भायाणी ने किया है।

रेवंतगिरि रासा नाम का एक ग्रन्थ और भी बना हुआ है। इसकी प्रति पाटण के संघवी पाड़ा के भण्डार में है। जिसकी भाषा को श्री नाथूराम प्रेमी प्राचीन हिन्दी बतलाते हैं।[२] इसकी रचना वस्तुपाल–मंत्री के गुरु विजय सेन सूरि ने सं० १२८८ के लगभग की थी, इसमें गिरनार का और वहां के जैन मन्दिरों के जीर्णोद्धार का वर्णन है। रेवंतगिरि का परिचयात्मक उल्लेख गुजराती के विद्वानों ने भी अपने ग्रन्थों में किया है।[३]

कथा, वस्तु-शिल्प, नायक तथा अन्य वर्णनों का अध्ययन करते समय रास का ऐतिहासिक और सांस्कृतिक दृष्टि से भी महत्व ज्ञात होता है। रेवंतगिरि रास प्रसिद्ध तीर्थ स्थान है। यहां तक कि इसकी प्राचीनता के उल्लेख महापुराण में भी मिलते हैं। इसमें जिस चरित नायक की प्रतिमा, व अन्य वस्तु सौंदर्य का वर्णन किया गया है वह जैनियों के २२ वें तीर्थंकर श्री नेमिनाथ हैं।

---

१–प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह; श्री सी० डी० दलाल, पृ० १–७।

२–हि० जै० सा० का इतिहास; श्री नाथूराम प्रेमी पृ० २६, वि० सं० १९७३ का संस्करण।

३–देखिए–आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री व जैन गुर्जर कवियो; श्री मोहनलाल देसाई।

नेमिनाथ का वृत्त ख्यात है, जिस पर अपभ्रंश में मिलने वाली कृति हरिभद्रकृत "नेमिनाथ चारिउ" है।[1]

प्रस्तुत रास में यात्रा वर्णन, संघवर्णन तथा मूर्ति स्थापना वर्णन है। रास की कथा वस्तु धार्मिक है। रास गेय है, तथा इसमें तीर्थ एवं यात्रा के महात्म्य का सुन्दर काव्यात्मक वर्णन है। इस काल में जैन रासों की विषय वस्तु में पर्याप्त परिवर्तन हो गया था। मन्दिर, शिल्पकला, तथा उसकी प्रतिष्ठा कराने वाले धनपति श्रावक का यश गान वर्णन करना भी "रास" में प्रारम्भ हो गया था। रेवंतगिरि रास की ही भांति १३वीं शताब्दी मे हमें कवि राम द्वारा सं० १२८६ में लिखा हुआ एक आबू रास[2] मिलता है, जिसमें आबू के प्रसिद्ध तीर्थ व संघयात्रा आदि के वर्णन हैं। रेवंतगिरि रास में भी सोरठ देश के प्राचीन मन्दिरों तथा प्रसिद्ध पौरवाडकुल या प्राग्वाट् कुल का वर्णन है।[3] वस्तुपाल और तेजपाल इसी कुल के दो प्रसिद्ध ऐतिहासिक पुरुष हैं, जिन पर १५वीं शताब्दी तक रचनाएं उपलब्ध होती हैं। अतः रास की ऐतिहासिकता के अनेक अंतरंग तथा बहिरंग प्रमाण मिलते हैं। राव खंगार, जयसिंह देव एवं गुजरात के प्रसिद्ध राजा कुमारपाल का भी प्रस्तुत रास में उल्लेख है, जो इतिहास प्रसिद्ध व्यक्तित्व हैं।[4] यक्ष और यक्षिणियों के अनेक चित्र जैनियों के प्राचीन तीर्थंकरों की मूर्तियों के साथ आज भी बने मिलते हैं। यक्ष वर्णन रेवंतगिरि रास में भी मिलता हैं।[5] इसके अतिरिक्त अनेक बहिरंग प्रमाण रास की ऐतिहासिकता सिद्ध करते हैं उनमें से कुछ टिप्पणियाँ इस प्रकार हैं:—

(१) तेजपाल गिरिनार तले तेजलपुर निय नामि[6]

तेजपाल ने वहां अपनी मां के नाम पर आसाराय विहार त्रिणदेवालय उग्रसेनगढ़ में बनवाया।

(२) सुवर्ण रेखा नदी के किनारे पंचम हरिदामोदर का वैष्णव मन्दिर भी उस समय था यह उल्लेख कवि ने प्रस्तुत रास में किया है। इसके अतिरिक्त कुमारपाल श्रीमाली कुल संभव ने अम्ब को सौराष्ट्र का दण्ड नायक बनाकर सं० १२२० में गिरनार के सोपान बनवाये थे:—

---

१—हिन्दी के विकास में अपभ्रंश का योग; श्री नामवरसिंह, पृ० २१८।
२—देखिए:—राजस्थानी; वर्ष ३ अङ्क १; श्री अगरचंद नाहटा का लेख "आबूरास"
३—देखिए:—प्राग्वाट्-इतिहास (भूमिका भाग) : लेखक अगरचंद नाहटा।
४—रेवंतगिरि रास; डॉ० हरिवल्लभ भायाणी; पृ० २, पद ६।
५—वही, पृ० ८, पद ८।
६—आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री, पृ० ११८।

"कुमारपाल भूपाल जिरा सासरा मंडगु

.... .... ....

अंवश्रो सिरे सिरिमाल कुल संभवो, पाल सुविसाल तिरिग नठिय
अंतरे धवल पुरणु पर व भराविय [1]

जयसिंह देव ने सौराष्ट्र पर खंगार का वधकर अधिकार करने के बाद साजण मन्त्री को वहाँ का दण्डनायक नियुक्त कर सं० ११८५ में गिरनार ऊपर नेमिनाथ का मन्दिर बनाया:—

"सिरि जयसिंह देउ पवरु पुहवीसरु, हरणवि तिरिग राउ पंगारउ
अहिणवु नेमिजिरिणद, तिरिग भवणु कराविउ।

इनके अतिरिक्त मालव के मावड शाह का स्वर्णिम नगाड़खाना बनाने का उल्लेख, कश्मीर के अजित एवं रतन नामक भाइयों का वहां संघ लेकर आना, तथा वस्तुपाल तेजपाल का ऋषभदेव मन्दिर आदि बनवाना आदि घटनाएं रास के ऐतिहासिक महत्व को स्पष्ट करती हैं। [2]

प्रस्तुत रचना ४ कड़वकों में विभक्त हैं। कड़वक कोई काव्य–रूप या स्वतंत्र छंद नहीं होकर सर्ग विभाजन का सूचक शब्द है। अपभ्रंश के संधि काव्यों में अनेक कड़वक मिलते हैं। साहित्य दर्पणकार ने अपभ्रंश काव्यों में कड़वक सर्गों को कहा है। [3] परन्तु पउम चरिउ, हरिवंश पुराण आदि ग्रन्थों में तो सर्ग संधि कहलाते हैं। प्रायः इन काव्यों में अनेक संधियाँ होती थी और एक-एक संधि में अनेक कड़वक होते थे। दूसरे शब्दों में कई कड़वक मिलकर एक संधि को बनाते थे। अतः संधि को कड़वकों का एक समूह कहा जा सकता है। [4] हेमचंद्र ने कड़वकों का जो विवेचन किया है [5] उसके अनुसार दो कड़वकों के मध्य में वर्णित धत्ता छंद कड़वक की समाप्ति का सूचक है। प्रस्तुत रास के कड़वकों को वर्णन के एक भाग का अन्त और दूसरे नये सर्ग के आरम्भ का संकेत समझा जा सकता है। अर्थात् प्रत्येक कड़वक के अन्त में कथा समाप्त होती है और प्रत्येक कड़वक के बाद कथा प्रारंभ।

---

१–प्रा० गु० का० संग्रह; श्री दलाल, पृ० २।

२–आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री, पृ० ११८।

३–अपभ्रंश–निबंध अस्मिन सर्गा कुड़वकाभिधाः।

४–कड़वकः समूहात्मकः सन्धि।

५–रेवंतगिरिरासः डॉ० ह० चु० भायाणी सम्पादित, पृ० १–४।
"संध्यादौ कड़वकांते च ध्रुवं स्यादिति ध्रुवा ध्रुवंक घत्ता वा"–हेमचंद्र।

रेवंतगिरि रास चार कड़वकों में विभक्त है। इन कड़वकों में कोई विशेष कथा सूत्र नहीं है, चारों कड़वकों में गिरनार, नेमिनाथ, संघपति, अंबिका, यक्ष तथा मन्दिरों का वर्णन है। वस्तुपाल तेजपाल के संघ द्वारा नेमिनाथ की प्रतिष्ठा का महामहोत्सव होता है। एक विशेष बात यह है कि इस काव्य में प्रत्येक कड़वक में स्वतंत्र वर्णन है जिसका पारस्परिक कोई सम्बन्ध नहीं। इन कड़वकों में जयसिह, कुमारपाल, दण्डनायक, मालव के मावड शाह के वर्णन है तथा कश्मीर के अजित और रत्न नामक भाइयों की संघ यात्रा-वर्णन, दानवीरता, संघ तीर्थों के शिल्प, मूर्ति का पराक्रम तथा चमत्कार पूर्ण घटनाओं का वर्णन है। श्रावक भक्तों को धर्मशील बनने का आग्रह और धर्म प्रचार ही रास का उद्देश्य है।

प्रस्तुत रास की एक प्रति पाटण भण्डार में है जो ताड़ पत्र पर लिखी हुई है। डॉ० हरिवल्लभ भायाणी ने अपना पाठ सम्पादन श्री सी० डी० दलाल के प्राचीन गुजराती काव्यसंग्रह से ही किया है। [1]

रेवंतगिरि रास गीति प्रधान रास है। गेय तत्व नृत्य में सहायक होता है विशेषतया महोत्सव में श्रद्धालु भक्तों के ये रास एक अभूतपूर्व उल्लास की सृष्टि करते थे। धर्म ने हमारे समाज के मनुष्यों में एक जीवन्त विश्वास की सृष्टि की है। इह लोक और परलोक का ज्ञान, अहिंसा और अध्यात्म से प्रेम आस्तिकों की श्रद्धा के ही परिणाम हैं। अतः समाज की इसी विशिष्ट मनोवृत्ति ने ही समय समय पर अनेक साहित्यिक विधाओं और पोपकतत्वों का निर्माण किया है।

रेवंतगिरि रास के वर्णनों में प्रगाढ़ तन्मयता है। कवि की पदावली कांत सुमनोहरा और प्रसाद गुण सम्पन्न है। कृति में सर्वत्र भक्ति रस व्याप्त हैं। श्रद्धा स्निग्ध प्राणियों में शांत रस का प्रवाह फूटा पड़ता है। भाषा समास बहुला है।

प्रारम्भ में ही कवि मंगलाचरण करके आगे बढ़ता है। मंगलाचरण की परम्परा भारतीय प्रबन्ध काव्यों की प्राचीन परम्परा है। कवि ने गिरनार के सौंदर्य के कई मधुर चित्र खींचें है। अनुभूति की सरसता उन्हें और भी मार्मिक बना देती है। कवि गिरनार का संसार यात्रा के साथ रूपक बांधता है:—

जिम जिम चडइ तडि कडणि गिरनार, तिमि तिम ऊडइं जणभवण संसार
जिम जिम सेड जलु अंगि पालाटएं, तिम तिम कलिमलु सयलु ओहट्टए [2]

---

१—रेवंतगिरि रास; डॉ० ह० व० भायाणी सम्पादित, पृ० १–४।
२—वही ग्रन्थ; द्वितीय कड़वक।

वहाँ की शीतल वायु तीनों ताप हरण करने वाली है:—

जिम जिम वायइ वाउं तहि निज्झर सीयलु
तिम तिम भव दाहो तक्खणि तुट्टइ निच्चलु [1]

पक्षियों के मधुर वर्णन, काकली की मिठास, मयूर का कलरव, भ्रमरों का गुंजार और निर्झरों का नाद सारे प्रान्त को झंकृत कर देता है। वर्णन की ध्वन्यात्मकता और काव्यात्मकता द्रष्टव्य है :—

"कोयल कलयलो मोर केकारओ सम्मए महुयर (ह) महुर गुंजारवो
.... .... ....
जलद जाल वंवाले नीझरणि रमाउलु रेहइ, उज्जिल सिहरु अलि कज्जल सामलु
वहल वहु धातु रस भेउणी, जत्थ झल हलइ सोवन्न मइ मेउणी
जत्थ देपंति दिवोस ही सुंदरा, गहिरवर गत्थ गंभीर गिरि कंदरा
जाइ कुन्दु विहसन्तो जं कुसुमिहि संकुल दीसइ,
दस दिसि दिवंसो किरि तारा मंडलु [2]

(मेघों के जल समूह से प्रवाहित रमणीय निर्झर अलिकज्जल गिरि श्यामल शिखर की शोभा अनेक धातुओं एवं रसों से युक्त स्वर्णमयी मेदिनी अर्थात् औषधियों से परिपूर्ण वसुन्धरा, और विकसित कुन्द कुसुमों का दल मानों दिशाओं का नक्षत्र मण्डल है) आदि उपमान उत्तम कोटि के तथा कवि की उत्प्रेक्षाएं भी अति नूतन हैं।

समास बहुला अनुप्रासात्मक शैली और सरस पदावली से कवि ने नीरस पत्थरों में भी रस के स्रोत उमड़ाए हैं। निम्नांकित पंक्तियों के प्रकृति वर्णन से जयदेव के गीतों के शब्द-चयन व कोमल कांत पदावली का स्मरण हो आता है:—

"मिलिय नवल वलि दल कुसुम झल हालिया,
ललिय सुर महि लवण चलण तल तालिया
गलिय थल ममल मयरंद जल कोमला,
विउल सिलवट्ट सोहंति तहि संमला [3]

प्रकृति वर्णन में कवि ने नाम परिगणनात्मक रूप को प्रस्तुत किया है। अनेक वनस्पतियों का परिगणन उसकी विशाल शोध दृष्टि एवं बहुज्ञता की परिचायक है और शब्द अनुप्रासात्मक और नादात्मक है। एक ही अक्षर से प्रारम्भ होने वाले अनेक वृक्षों के नामों को तथा कवि की बहुज्ञता को देखिए:—

---

१—वही, पृ० ३, कड़वक २, पद ४।

२—रेवंतगिरि रास; डॉ० हरिवल्लभ भायाणी, पृ० ३।

३—वही, पद ५, पृ० ३।

"अंगुरा अंजरा आंविलीय, अंबाडय अंकुल्लु,
अंवक अंबरु आमलीय, अगरु असोय अहल्लु
करवर करपट करुणतर, करवंदी करवीर,
कुडा कडाह कयंव कड, करव कदलि कंपीर
वेयुल वंजुल वउल वड, वेउल वरण विडंग,
वासंती वीरिणि विरह, वांसियाली वण वंग
सीसम सिंवलि सिर (स) समि, सिंधुवारि सिरखंड
सरल सार साहार सय, सागु सिगु सिण दंड
पल्लव फुल्ल फलुल्ल सिय, रेहइ ताहि वणराइ,
तहि उज्जिल तलि धम्मि यह, उल्लटु अंगि न माय [1]

अनुप्रास, यमक, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि अनेक अलंकारों का स्वाभाविक निरूपण हुआ है। कृति में विशेष कर अनुप्रास, रूपक व उत्प्रेक्षाओं की तो घटा ही उमड़ी पड़ती है:—

अनुप्रासः—

(१) निम्मल सामल सिहर भरे
(२) तस सिरि सामिउ सामलउ सोहग सुंदर भार
(३) अंगुरा अंजरा अंवीलीय, अंबाडय अंकुल्लु

उपमा रूपक व उत्प्रेक्षाः—

(१) जिमि जिमि चडइ तडि कडिरिण गिरनारह
तिमि उडइं जरा भवरा संसारह
(२) जाह कुंद विहसन्तो जं कुसुमिहि संकुलु
दीसइ दस दिसि दिवसो किरि तारा मंडलु
(३) जत्थ सिरि नेमि जिरणु अच्छरा अच्छरा
असुर सुर उरग किनरय विज्जाहरा
मउड मरिण किरण पिंजरिय गिरि सेहरा [2]

उल्लेख, वर्णन, क्रम, तथा स्वाभावोक्तिः—

(१) अइरावण गयराय पाय मुद्दा मम टाउक
दिट्ठ गयंदन कुंड विमल निर्झर सम लंकिउ
(२) गयरा गंग जं सयल तित्थ अवयारु भरिणज्जइ

---

१—वही, पृ० २, पद १४—१७।

२—रेवंतगिरि रास : श्री भायाणी, द्वितीय कड़वक।

पेक्खलिवि तहि अंग दुक्ख जल अंजलि दिज्जइ

(३) गन्हगण्ण ए माहि (?) जिम भाणु पव्वय माहि जिम मेरु गिरि
तिहु भुयणे तेम प्रहाण तित्य मौहि रेवंतगिरि

(४) नयण संलूणउं नेमि जिणु [1]

"नयण सलूणउं" प्रयोग कितना उत्कृष्ट है।

और अन्त में कवि ने प्रकृति के उपादानों द्वारा नेमिनाथ का अभिषेक कराया है। नेमिनाथ के रूप वर्णन करने में कवि के काव्य कौशल का परिचय मिलता है। अतिरंजना से एकदम रहित हैं। जैसा स्वाभाविक भाव निष्पन्न हुआ उसको ज्यों का त्यों संजो दिया है।

नीझर (णं) ए चमर ढलंति, मेघाडंवर सिरि धरीय
तित्थह ए सउ रेवंदि सिहासण जइय नेमि जिण [2]

गुजराती विद्वानों ने प्रति पाटन भण्डार में उपलब्ध होने से इसे प्राचीन गुजराती के विकास की कड़ी वताया है! परन्तु यह भी स्पष्ट है कि प्राचीन गुजराती का उत्कर्ष ही प्राचीन राजस्थानी का उत्कर्ष है। अतः इस बात का कोई स्वतन्त्र महत्व नहीं प्रतीत होता। वस्तुतः कृति केवल प्राचीन राजस्थानी की दृष्टि से महत्वपूर्ण है।

छन्द के क्षेत्र में रेवंतगिरि रास का मौलिक योग है। चारों कड़वकों में क्रमशः २०, १०, ११ और २० पद हैं। प्रथम कड़वक के वीसों छन्द दोहे छन्द में वर्णित हैं। दोहा अपभ्रंश और हिन्दी का लाड़ला छन्द है। कवि ने उसे वड़ी ही संभार से निभाया है।[3]

द्वितीय कड़वक में एक प्रकार का मिश्र छन्द है जिनमें पहली दो पंक्तियों का छन्द लक्षणों के आधार पर ठीक नहीं वठता और शेष चार पंक्तियों में "झूलणा" छन्द है जो २० मात्राओं का होता है। [4]

तृतीय कड़वक का छन्द रोला [5] है। यह छन्द ११ कड़ियों का है।

---

१—वही, पृ० ६, पद १८–२०।

२—वही, पृ० ६, पद २०।

३—"परसेसर तित्थेसरहु, पय पंकज पणमेवि,
भणिसु रास रेवंतगिरि, अंविक दिवि सुमरेवि—पद १, कड़वक प्रथम।

४—रेवंतगिरि रास—डॉ० भायाणी—पद ५, कड़वक २।

५—समुद्र विजय शिवदेव पुत्तुजायव कुल मंडणु,
जरासिंध दलमलणु भडमाण विहंडणु।

डॉ० भायाणी ने उसे २२ पंक्तियों में विभक्त किया है। रोला छन्द भी अपभ्रंश परम्परा का प्रमुख छन्द है। चतुतुर्थ कड़वक की सबसे महत्वपूर्ण बात यह है कि यह पूरा कड़वक ही सोरठा छन्द में लिखा गया है। इस छन्द में वर्णित "ए" वर्ण रचना को गीतात्मक बनाता है और इसे हटा लेने पर सोरठा की मात्राएं बराबर ठीक बैठती हैं। कवि का वर्णन चातुर्य इसी छन्द में है।[1]

प्रस्तुत रास की रचना का उद्देश्य सामाजिक एवं धार्मिक प्रवृत्तियों के प्रकाश में जीवन में निर्वेद का महत्व तीर्थो और चरित नायकों के आदर्शों की सहायता से स्पष्ट करना है। जीवन निर्माण में यह रास एक आध्यात्मिक सन्देश देता है। इस कृति से तत्कालीन जैन राजाओं की साहित्यिक प्रवृत्ति और धार्मिक प्रवृत्ति पर अच्छा प्रभाव पड़ता है।

प्रस्तुत रास की भाषा में सरलता, प्रांजलता और जयदेव की वाणी की भांति प्रसाद और मधुरता है। शब्दों की विकासात्मक प्रवृत्ति तथा भाषा में तद्भव व तत्सम शब्दों की झलक स्पष्ट है। प्रयुक्त राजस्थानी और गुजराती के शब्दों में भी नवीनता का प्रयोग है। सासु, परव, तूसइ, सामिणि, उजिल, कुंवर, पाज, दीसइ, गिरनार, भाय, घरिउ, पालाट, अठाई, सीह दीठु अगुण आदि। कुछ शब्दों का विशेष विश्लेषण देखिए:—

(१) सुमय या सुषम—सुसम से सूमू हो गया।

(२) सुखमय—सुखमयु—सुहयउ—सूहमु—सूमू।

(३) रेवंतगिरि प्रयोग षष्ठी विभक्ति का लगता है। "ए" का रूप संस्कृति "गिरे" से मेल खाता है। गिरि का गिरे बना दिया है। ऐसा भी संभव है कि गिरे सप्तमी विभक्ति का हो।

(४) अविउ, गलियु, कसमीर, झलहलइ, गलइ, रासु, कप्पिउ, जइजइकार, आवइ, घरिउ, दलंतउ, ठामि ठामि आदि स्पष्ट अर्थोवाले शब्द हैं जिनमें अधिकांश रूप सप्तमी के हैं।

(५) कड़वक शब्द की व्युत्पत्ति देखिए:—

(क) कटप्र>कडप्प>कडवक या

(ख) कटप्र>कडप्प>कडाप>कलाप या

(ग) कटप्र>कडप्प>कडंप>कडंव>कदंव>कडवक अतः कटप्र शब्द ही इसका उद्भव लगता है। हेमचन्द्र ने लिखा है "कडप्पा कटप्र

---

१—वही; पृ० ५, पद २, चतुर्थ कड़वक।

शब्द भवोऽप्यस्ति सच कवीनां नाति प्रसिद्ध इति निवद्धम् ।" वे कटप्र शब्द को संस्कृत का वताते हैं । [1]

(६) रली शब्द की व्युत्पत्ति सम्भवतः—रुचि शब्द से हुई होगी। रुचि+ल प्रत्ययः—रुचि ल=रुइलि । रुइलि>रुइल>रली ।

(७) तु शब्द सर्वनाम तु के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।

(८) तित्थ मांहि, पव्वय मांहि, प्रयोग सप्तमी के हैं। माहि शब्द मध्ये मज्झे–माझि–माधि–माहि संभव हो सकता है। धरि, जासि आदि रूप तृतीया के हैं।

(९) प्रथम शब्द प्रथ धातु से और अम प्रत्यय लगाकर वना है। प्रथ के हल प्रत्यय लगने से पढामिल्ल तथा प्राकृत पढम–पुढम–पढुम–पुढुम आदि रूप वनते हैं। हेमचन्द्र ने थ का ढ में परिवर्तित हो जाने का ही विधान किया है। [2]

(१०) सट्टाविय, भराविय, आदि रूप भूत कृदंत लगते हैं। ठामु का मूल रूप स्था धातु में है। [3]

निष्कर्षतः रेवंतगिरि रास का काव्य की दृष्टि से अपूर्व महत्व है। वास्तव में संस्कृत साहित्य की दृष्टि से भी हम इस काव्य में उच्च कविता देख सकते हैं। इसमें कुछ शब्द चमत्कृति और कुछ अर्थ चमत्कृति वाली कविता है। यह विद्वान् लेखक श्री शास्त्री का विचार है। [4] इस प्रकार धार्मिक स्थल, धार्मिक विषय तथा आध्यात्मिक सन्देश पूर्ण रचना होते हुए भी इसमें साहित्यिकता और निखरी काव्यात्मकता का उन्मेष है। धर्म इसमें प्रेरणा के रूप में है।

———

१–देशी नाम माला; गाथा १३, श्री हेमचन्द्र ।
२–रेवंतगिरि रास, पृ० १–६ ।
३–वही ।
४–आपणा कवियो; श्री केशवराम काशीराम शास्त्री, पृ० १७१ ।

# नेमिनाथ रास [1]

१३वीं शताव्दी का एक महत्वपूर्ण रास नेमिनाथ रास है। इसके रचयिता श्री सुमतिगणि हैं। यह रास १३वीं शताव्दी की उत्तरार्द्ध का है। इसका रचना काल सं० १२७० है। विजयसेन सूरि के रेवंतगिरि रास के पहले ही इस रास की रचना हुई होगी। क्योंकि रासकर्त्ता सुमतिगणि की अन्य रचनाओं की तुलना में यही कृति पहले रची हुई है, ऐसा प्रतीत होता है। कवि सुमतिगणि का निवासस्थान राजस्थान ही था। वे एक प्रतिभाशाली कवि और यशस्वी टीकाकार थे।

प्रस्तुत रास जैसलमेर की सं० १४३७ की स्वाध्याय पुस्तक में उपलव्ध हुआ। एक और प्रति जैसलमेर के दुर्ग स्थित बड़े भण्डार में है। इन दोनों के आधार पर ही प्रति का पाठ सम्पादन हुआ है। सुमतिगणि जैसे कवि की और भी रचनाएं होगी, जो प्रचार की कमी से लुप्त हो गई प्रतीत होती हैं।

नेमिनाथ पर रचे काव्यों की परम्परा अपभ्रंश से ही मिलती है। अपभ्रंशेतर रचनाओं में तो नेमिनाथ जैसे प्रसिद्ध व्यक्तित्व पर तो सैकड़ों की संख्या में ग्रन्थ रचे गये हैं। कवि ने नेमिनाथ रास में नेमिनाथ के चरित पर प्रकाश डाला है रचना छोटी है कुल मिलाकर ५८ छन्द हैं, पर कवि की काव्य प्रतिभा की परीक्षा इसी से हो जाती है।

नेमिनाथ के ख्यात्तवृत पर आगे विस्तार में प्रकाश डाला जायगा यहां कृति का एक मूल्यांकन ही प्रस्तुत किया जारहा है। नेमिकुमार जैनियों के २३वें तीर्थंकर थे। उनका राजकुमार होना तथा शक्तिशाली, वीर, पराक्रमी होकर भी संसार से वीतरागी हो जाना, तथा विवाह के अवसर पर अभिन्न यौवना राजमती को छोड़कर चल देना बड़ी आश्चर्यजनक घटना है। राजमती भी उन्हीं के चरणों में जाकर दीक्षाग्रहण कर लेती है और अन्त में दोनों महानिर्वाण की प्राप्ति करते हैं। बरातियों के लिए जीवित पशुओं का वध किया जाकर भोज्य

१–हिन्दी अनुशीलन; वर्ष ७, अङ्क १, पृ० ४४–५० "सुमतिगणि कृत नेमिनाथ रास लेख।

वनाना आदि बातों ने उनमें वैराग्य उत्पन्न कर दिया। नेमिनाथ श्रीकृष्ण बलराम के भाई थे तथा यादव कुल में सब से सर्व-शक्तिमान थे।

रास के अध्ययन से ज्ञात होता है कि रचना जन-भाषा में लिखी हुई है जो वर्णनात्मक और गेय तत्व प्रधान है जो सम्भवतः गाने और खेलने के लिए ही रचा गया है।

प्रारम्भ में मंगलाचरण कर कवि ने नेमिकुमार (अरिष्टनेमि) के जन्म का व उनके पिता समुद्रविजय व सौरीपुर की महारानी शिवादेवी का वर्णन किया है।

बाल्यकाल में ही नेमिकुमार असाधारण पराक्रमी थे। खेलते-खेलते ही एक दिन उनका कृष्ण की आयुध शाला में जाकर उनके धनुषों की टंकार की तथा लीला मात्र में ही कृष्ण का शंख बजा दिया। कृष्ण अत्यन्त भयभीत हुए। जिनेश्वर नेमिनाथ का बालय रूप और आयुधशाला का पराक्रम वर्णन दृष्टव्य है:—

"सो सोहाग निहाणु जिणेसरु, रूवरेह जिय मयण सुणीसरु
सुर गिरि कंदरि चंपउ जेम्व, वढ्ढइ नेमि सुहंसुहि तेम्व ॥२१॥

तहि वसंति जाय व कुल कोडिहिं, हंसहि रमहिं कीलहि चडि छोडिहि
सग्गपुरी इन्दुव सव काल गयउ न जाणइ कित्तिउ कालू
नेमि कुमरु अन दियहिं रमंतउ, गउहरि आउहं साल भमंतउ
संखु लेवि लीलइ वाएइ, संखसिह तिहुयण खोमेइ ॥२४॥

तंसुणि पभणई कण्हों किण वायउ संख
भरिणउ जणेण नरिंदा, जिण बलुज असंखु
तो भयभीउ भणइ हरि रामह, भाउ नहिय वासु इह ठावह
लेसइ नेमिकुमरु तह रज्जू हा हा हियइ धसक्कइ अज्जु [1]

विविध रूपों में कवि ने नेमिनाथ की राज्य के प्रति निर्लिप्ति का वर्णन किया है। विषय सुखों के प्रति वे सदा उदासीन रहे।

राम भणइ मन करइ विसाउ, रज्जु न लेसइ तुह कुवि भाउ
इहु संसारु विरत्तु जिणेसरु, मुक्ख सुक्ख कंरिवउ परमेसरु
रज्जु सुक्ख करि मुछु छुवंछइ, घोर नरइ सो निवड़इ निच्छइ
पुणवि मागइ हरि रामह अग्गइ, बंधव गय इह पुहवि समगइ
अतुल परिक्कमु नेमिकुमारु लेसिइ रज्जु न किणइ सहारु

---

१—हिन्दी अनुशीलन; वर्ष ७, अङ्क १, पृ० ४८।

राम जणद्दणु पड़िबोहेइ, कुग्गह कारण रज्जु कु लेइ
मुद्धछु वुद्धिवंतु कुवि होइ ग्रामिउ सुलहि किम्व विसु भक्खेइ (२७–३४)

विविध दृष्टान्तों से कवि ने भापा को सबल व भावपूर्ण वना दिया है। आगे रचनाकार ने नेमिनाथ के विवाह पर प्रकाश डाला है। उग्रसेन की लड़की राजुल को रोती छोड़ नेमिनाथ वीतरागी बन गये। विरहिणी राजुल चिरविरहिणी वन गई। बाड़े में वंधे पशुओं का करूण क्रंदन नेमिनाथ से नहीं सहा गया जो वरातियों के भोज्य के लिए वध किये जाने वाले थे और इस प्रकार द्वार तोरण पर आये नेमिनाथ ने सुन्दरी राजुल के सारे स्वप्नों को प्रभावहीन कर दिया। रूपवती राजुल के सौंदर्य वर्णन में कवि का कौशल दर्शनीय है। अलंकरण की छटा ने स्थल का सौंदर्य और वढ़ा दिया है:—

"हू जाणउ भड़ अच्छइ वाली राइमई वहु गुणिहिं विसाली
उग्गसेण रायं गहि जाइय, रूव सुहाग खाणि विक्काहय
जसु घणु केस कलावु लुलंतउ, नीलु किरण जालुव्व फुरंतउ
दीसइ दीहर नयण सहंती नं निलुप्पल लील हसंति
वयणु कमलु नं छण ससि मंडणु, दिक्खवि भुल्लइ धूआ खंडणु
मणधरू धणहरू मणु मोहेइ, कंचन कलसह लीह न देई
सरल वाहुलय कंत विगज्यय, न चंपय लय गयवणि लजिजउ
जसु सरूवु पतिण उत्तासिय नरइ गइयस कत्य विनासिय
इय विण विणु करिह सा वाल वराविय
नेमिकुमारह देसि (जुपत्थिय) जायव मेलाविय (४१–४५)

सौंदर्य वर्णन पर्याप्त सुघड़ है तथा सौंदर्य के उपमानों में भी मौलिकता है। रूपवती राजमती की जीवन भर की साधना व्यर्थ हो गई, राजमती का सारा शृंगार क्रदन में तिरोहित हो गया। उसकी कांति रुदन में वदल गई पर उसने धैर्य नहीं छोड़ा। ऐसे दिव्य पुरुप मुझ मूर्ख के वल्लभ कैसे हो सकते है ? करुण रस में डूवी हुई राजमती की वाणी वड़ी दयनीय स्थिति की द्योतक है। अन्त में राजमती स्वयं नेमिनाथ के पास गिरनार जाकर दीक्षित हो, कैवल्य पद को प्राप्त करती है:—

"तं निसुणेविणु राय मई, चिंतइ धिगुधिगु एहु संसारू
निच्छय जाणिउ हेव महं न परणइ नेमिकुमारू
जो विहुयण रूपिण करि छड्डियउ, जं वन्तंतु कुरुविकइ खंडिउ
सुर रमणी हवि जो किर दुल्लहु, सो किम्व हुई महु मुद्दिय वल्लहु
पुणरवि चितइ राइमइ जहहउ नेमि कुमारिण मुक्कि

तुइ तमु अज्जवि पय सरणु इहुमणि निच्छउ लोयणु थक्कि
अह जिणवर बारवइ भमंणह, परमन्निण पाराविय संतह
दिण चउपन्नह अंति असोअह, मावस केवलु हुयउ असोयह
सो मुण साहुणि सावय साविय, गुण मणि रोहण जिण मय भाविय
इहु पहुचउ विहु तित्थु पवित्तउ, नाग चरण दंसिणिहि पवित्तउ
रायमई पहु पाय नमेविणु, नेमि पासि पवज्ज लहे विणु
चरम महासई सील समिद्धिय नेमि कुमारह पहिलउं सिद्धिय
नेमि जिणुवि भवियणु पडिवोहिवि, सूरु जेम्व मदि मंडलु सोहिवि
आसाढ द्ंमि सुद्धि मुणीसरु संपत्तउ सिद्धिहि परमेसरु

अन्त में कवि ने भरत वाक्य के रूप में संघ और गुणवंतों के कल्याण की कामना जिणवर और अम्बिका या शासन देवी से विघ्नमुक्त करने की की है:—

सिरि जिणवइ गुरु सीसइ इहु मण हरमासु
नेमिकुमारह रहउ गणि सुमइण रासु
सासण देवी अंवाइ इहु रासु दियंतह
विग्धु हरउ सिग्घु संघह गुणवंतह (५०–५८)

पुष्पिका[1] के रूप में कवि का नाम भी मिल जाता है। रचना की भाषा अपभ्रंश से प्रभावित है तथा जन-साधारण की भाषा ही है। अपभ्रंश के शब्दों की बहुलता होते हुए भी उसमें जन-भाषा का प्रवाह है। शब्दों में सरलता और प्रभाव प्रवणता है। रचना धूवउ छन्द में है। छन्द के अन्त में एक-एक द्विपदी मिलती है। छंदों में इस छंद की मौलिकता भी स्पष्ट होती है।

इस प्रकार जन-भाषा काव्य का यह रास वात्सल्य, शृंगार, करुण और निर्वेद आदि के सुन्दर स्थल प्रस्तुत करता है। १३वीं शताब्दी के जन-भाषा काव्यों में नेमिनाथ रास का स्थान भाषा और कथात्मक दृष्टि से अपने ही प्रकार का है।

---

१–इति श्री नेमिकुमार रास। पण्डित सुमतिगणि विरचितः ॥ छ ॥

# गय सुकुमाल रास [1]

जैसलमेर के बड़े भण्डार से सं० १४०० में लिखि एक प्रति गय सुकुमाल रास की उपलब्ध होती है। इस प्रति की प्रतिलिपि अभय जैन ग्रन्थालय में विद्यमान है। इसके रचयिता मुनिजगचन्द्र सूरि के शिष्य श्री देल्हण हैं। देल्हण का समय निर्धारित नहीं है, पर क्योंकि जगचन्द्र सूरि का समय सं १३०० है अतः बहुत सम्भव है कि इनका काल भी सन्धिकाल या १३१५ से सं १३२५ के बीच में कहीं अनुमानित किया जा सकता है।

कृति की भाषा को देखने पर यह स्पष्ट होता है कि यह अपभ्रंश शब्दों की अधिकता लिए है। इसके पूर्व वर्णित रास कृतियों में आने वाले अपभ्रंश आदि के शब्दों के अनुपात में इस कृति में अपभ्रंश के शब्द अधिक हैं। फिर भी लोकभाषा की कृति होने से इसका महत्व स्पष्ट है।

प्रस्तुत रास मुनि गज सुकुमाल पर लिखा एक चरित काव्य है। गज-सुकुमार कृष्ण के एक सहोदर अनुज थे। देवकी को उसके पहले पैदा हुए कृष्ण सहित ७ पुत्रों का सुख न मिल सकने पर उसने कृष्ण को मातृ सुख व शिशु-क्रीड़ा आनन्द का अभाव बताया। कारण नगर में नेमिनाथ के साथ ६ साधु एक ही रूप के थे और वे दो दो की टोली बना कर देवकी के यहां आहार ग्रहण करने को आये। देवकी का मातृत्व उमड़ पड़ा। नेमिनाथ से पूछने पर उसे उन्होने बताया कि ये दसों मुनि उसी के पुत्र हैं जो कंस द्वारा मार डालने पर बच गये थे। देवकी को अब बालक की इच्छा हुई। कृष्ण ने तपस्या करके पता लगाया। देवता ने बताया कि बालक तो इसके और हो सकता है पर यह उसका बाल्य-काल का सुख ही देख सकेगी। युवा होने से पूर्व ही वह दीक्षा ले लेगा। नियत समय पर बालक हो गया क्योंकि वह गज के बच्चे की भांति सुकुमार व सुकोमल था अतः उसका नाम गजसुकुमाल रख दिया गया। मां देवकी ने उसे खूब लाड़-प्यार से पाल कर अपनी मातृ-सुख व वात्सल्य की

---

१—राजस्थान भारती; वर्ष ३, अङ्क २, पृ० ८७ पर गयसुकुमाल रास—'ी अगरचन्द नाहटा का लेख।

अतृप्त-कामना की पूर्ति की। एक दिन नेमिनाथ पुनः द्वारका आये उनकी रसीली वाणी सुनकर गयसुकुमाल को वैराग्य हो गया। मां के बहुत मना करने पर भी हठी बालक न माना। नेमिनाथ ने दीक्षा दे दी। पहले ही दिन उसने उनसे कैवल्य की प्राप्ति का उपाय पूछा। नेमिनाथ ने ईर्ष्या-द्वेष रहित होकर तितिक्षा धारण करना बताया। बालक सुकुमाल श्मशान में जाकर ध्यानस्थ हो गया। इधर उसी का पाणिग्रहण करने के लिए एक सुन्दर लड़की के ब्राह्मण पिता को जब ज्ञात हुआ कि इसने तो दीक्षा लेकर मेरी सुन्दरी लड़की का जीवन ही मिटा दिया है तो उसने चिता के गर्म-गर्म अंगारे लेकर उसके सिर पर डाल दिये। बालक पूरा जल गया पर अब तो उसे भान होगया था कि मैं तो आत्मा हूं जल तो केवल शरीर रहा है। इस तरह साधना व मोक्ष प्राप्ति के लिए बालक ने जीवन उत्सर्ग कर दिया। पापी ब्राह्मण भी कृष्ण को देखते पाप करने से मृत्यु को प्राप्त हुआ। यही इस रास का कथा सार है।

कथा में घटनाओं का वैचित्र्य और कथा सूत्र में कथात्मकता होने से पाठकों का उत्साह एक रस बना रहता है। जैन सूत्रों में भी गज सुकुमाल का जीवन चरित मिलता है। वस्तुतः पूरा रास कवि ने गजसुकुमाल की साधना, तितिक्षा व कैवल्य प्राप्ति में प्रशंसा व चरित वर्णन के रूप में लिखा है।

भाषा की दृष्टि से इस रास को डॉ० हरिवंश कोछड़ ने अपभ्रंश काव्यों में लिया है परन्तु उनकी यह मान्यता संभवतः ठीक नहीं है। कृति की भाषा अपभ्रंश के पूर्ववर्ती रूपों तथा तत्कालीन लोक-भाषा से सम्बन्ध रखती है। भाषा को देखते यह तो कहा जा सकता है कि इस कृति का रचना काल सम्भवतः सं० १३०० के ही आस-पास माना जा सकता है पर कृति का अपभ्रंश तत्कालीन भाषा परिवर्तन काल की उपेक्षा करना है। वास्तव में यह रचना संधिकालीन रचना है। कवि ने यह रचना श्री देवेन्द्र सूरि के कहने से ही लिखी है:—

"सिरि देविंद सूरिदह वयण, खमि उवसमि सहियउ
गयसुकुमाल चरितू सिरि देल्हणि रइयउ—

आगे कवि के काव्यात्मक स्थलों, तथा भाषा का रूप देखने के लिए कुछ स्थलों के उदाहरण दिये जा रहे हैं:—

कृष्ण के राज्य का वर्णन, देवकी का आहार हेतु आये हुए समान रूपा ६ मुनियों को देखकर वात्सल्य का वर्णन इन स्थलों को देखिये:—

"नयरिहि रज्जु करेई तहि कहु नरिंदू
नरवइ मंति सणहो जिव सुरगणि इंदू

संख चक्क गय पहरण धारा
कंस नराहिव कय संहारा
जिण चाण उरि मल्लु वियरिउ
जरासिधु वलवंतउ धाडिउ
तासु जणउ वसुदेवो वर रूवनिहाणू
महियलि पयउ पयावो रिउ भड तम भाणू
जणणिहि देवइ गुण संपुन्निय
नावइ सुरलोयह उत्तिन्निय
सा निय मंदिर अच्छइ जाम्व
तिन्नि जरि जुयल मुणि आइय ताम्व
सिरि वच्छकिय वच्छे रूवि विक्खाया
चितइ धन्निय नारी जसु जाया (५-६) रा० भा० वर्ष ३ अङ्क २

छहों मुनियों को एक रूप देखकर देवकी को शंका हुई कि मुनि तीन वार कैसे आहार ग्रहण करने आये और इसका परिहार नेमिनाथ ही करते हैं और देवकी के मन में वाल सुख का अभाव विषाद भर देता है:—

"मुनिवर सुंदर लक्खण सहिया, महसुय कंसि कयच्छिं गहिया
वारवइ मुणि विभइ इत्थ्यू, कह वलिवलि मुणि आयउ इत्थू
पूछइ देवइ ता····पभणहि मुनिवर ताम्वा (अम्ह) सम रूव सहोदर
सुलस सरविय कुक्खि धरिया, जुव्वण विसय पिसाइ नडिया
सुमरिउ जिणवर नेमिकुमारू, तसु पय मूलि लयउ वय भारू
···· ···· ····
जाइवि पुच्छिइ नेमिकुमारू, संसउ तोड़इ तिहुयण सारू
पुव्वि छच्च रयण ततं हरिया, विणि कारणि तुह सुय अवहरिया
कंस वि होइ निमित्तू वर करह करेई सुलस सराविय ताम्वा सुरू अल्लइ
देवइ मुणिवरू वंदइ जाम्व हरिस विसाउ धरइ मणि ताम्व
सुलस सघन्निय असु धारितहिय, हउं पुण वाल विउइहि दहिय
खिल्लवइ मलहावइ जाम्व, देवइ मन दुम्मण हुइ ताम्व

कवि ने गयसुकुमाल का श्मशान में जाकर कठिन तितिक्षा का वर्णन देखिए:—

"मोह लहागिरि चूरण वज्जू, भवतरूवर उम्मूलण गज्जू
सुमरिवि जिणवरू नेमिकुमारू, गय सुकुमारू लेइ वयभारू
ठिउ का उसग्गि ताम्व जाय वि मसाणो,

बारवइ नयरीए बाहिर उज्जाणे
तंगि सु दिय वरु कुपियउ पेक्खइ तहिरिय जल पज्जालिउ दिक्खइ
अम्ह धुय विनडिय परिणिय जेण, अविनउ तसु फलु करंउ खणेण

कठोर साधना में कैवल्य ज्ञान का उपासक गज श्रावक की भांति कोमल गजसुकुमाल सौमित्र ब्राह्मण के चिता में से उठाकर अंगारे डाल देने से जल कर वहीं भस्म हो गये और निर्वाण को प्राप्त हुए। नायक की यह साधना कवि ने बड़ी ही श्रद्धा से वर्णित की है:—

"तावइ गयसुकुमाल सिरि पालि करेई, दारुण खयर अंगारा सिरि पूरणलेई
उज्झइ मुणिवरु गयसुकुमालू, अहिणउ दिक्खिउ गुणिहि विसालू
विज खर पवण न सुरगिरि हल्लइ, तिव सतु इक्कु न झाणह चल्लइ
अवराहसु नगेणू किर होइ निभिन्नू, सहजिय पुव्व कयाइ हुयइ विचिरचितू
अहिय गइमुणि गयसुकुमालू, निहंक उज्झइ कम्पह जालू
अंतगडिवि उप्पाडिउ नाणू पाविउ सासय सिवनुह ठाणू [1]

रास के अन्त में कवि ने रास लिखने का उद्देश्य स्पष्ट किया है। कवि ने यह चरित प्रधान रास गयसुकुमाल की तितिक्षा प्रधान साधना की प्रशस्ति के रूप में लिखा है। यों रास गाने, मनन करने और आनन्द मग्न होने के लिए ही लिखा गया है:—

एहु रासु सुहडयह जाई, रक्खउ सयलु संघु अंकाई
एहु रासु जो देसी गुणि सी, सो सासय सिव सुक्खइं लहिसी [2]

वस्तुतः सन्धि कालीन रासों में भाषा की दृष्टि से ऐसी कृतियाँ विशेष महत्व की हो सकती हैं। इनमें अपभ्रंश कालीन प्रयोग और लोक-भाषाओं के बीच की संक्रांति की स्थिति स्पष्ट होती है। छन्द अलंकार आदि की दृष्टि से कृति का महत्व गौण है।

३४ छन्दों का यह रास निर्वेदांत है कवि ने गयसुकुमाल के चरित वर्णन करने में ही सारा चरित-गीत लिखा है। इस प्रकार यहां तक आते आते यह स्पष्ट हो जाता है कि रास के रचना उद्देश्य में केवल नृत्य-गान उल्लास क्रीड़ा आदि न रह कर उनमें कथा तत्व का पूर्णतया समावेश हो गया था। इस तरह रास संज्ञक रचनाओं की वस्तु स्थिति में कालान्तर में बड़ा परिवर्तन होगया।

---

१—देखिए—राजस्थान भारती; वर्ष ३, अङ्क २, पद (२९—३२) पृ० १।
२—वही, पद ३४।

# कच्छूली रास

१४वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में एक रचना कच्छूली रास मिलती है।[1] रचना का लेखक अज्ञात है। रचना काल, रचनाकार और रास के रचना स्थल की सम्भाव्य कल्पना रास की कुछ अन्तिम पंक्तियों से की जा सकती है। श्री मोहनलाल देसाई ने भी इसका रचनाकार श्री प्रज्ञातिलक सूरि माना है[2] पर यह बात ठीक नही जँचती है। रास की अन्तिम पंक्तियां इस प्रकार हैं:—

"साग्रीसइ अषाडि लखमरण मयधर साहुसूग्रो
छयरणी नयर मभ्कारि ग्रारिठवरणउ भीमि किग्रो
कमल सूरि नियपाटि सई हथि प्रज्ञासूरिठवीग्रो
पमीउ पभावीउ ग्रीवु ग्ररणसरिण ग्रप्पा सूधुकीग्रो
परिण पहुत्तउ सुरकोइ गरणहरू गंगाजल विमलो
तासु सीसु चिरकालु प्रतपउ प्रज्ञातिलक सूरे
जिरण सासरिण नहचंदु सुह गुरू भवीयहं कल्पतरो
ता जागे जयवंत उमाहो जां जगि ऊगइ सहसकरो
तेर त्रिसठइ रासु कोरिंटावडि निम्पिउ
जिरण हरि दित सुरणंत मरण वंछिय सवि पूरवउ"

इस तथ्य से प्रज्ञातिलक सूरि का नाम, रास का रचना संवत् १३६३ तथा रचना स्थल कोरिंटवड स्पष्ट होता है। देसाई जी की बात का परिहार इस बात से हो जाता है कि यदि कृति का कर्त्ता स्वयं प्रज्ञातिलक होता तो वह स्वयं अपने लिए प्रशंसात्मक वर्णन कैसे कर सकता था। श्री के० का० शास्त्री का मत है कि ऐसा लगता है कि किसि अज्ञात लेखक ने यह रास रचा होगा।[3] पर शास्त्री जी का आधार भी इस दृष्टि से किसी निश्चित परिणाम पर नही पहुँचता। अस्तु रचना के स्थलों को उसके चरित नायक तथा ऐतिहासिक

---

१–प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह; श्री चिमनलाल दलाल, पृ० ६२६।

२–जैन गुर्जर कवियो; भाग १, पृ० ८।

३–आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री, पृ० २०७।

वातावरण पूर्ण उल्लास एवं प्रशंसात्मक वर्णनों को देखकर यह कहा जा सकता है कि या तो इसकी रचना किसी संघाधिप द्वारा हुई या प्रज्ञातिलक सूरि के ही किसी अंतरंग शिष्य द्वारा हुई होगी।

कच्छूली रास एक ऐतिहासिक गीति रचना है जिसमें आबू का अचलेश्वर जैन मन्दिर, चंदावली, कोरिंटवड आदि जैन तीर्थों का वर्णन है। साथ ही आबू के अनलकुंड व परमारों का वर्णन भी कवि ने किया है। रास में कोई कथा विशेष नहीं। कच्छूली ग्राम में उत्पन्न श्री उदयसिंह सूरि का पराक्रम और शौर्य वर्णन है। धार्मिक दृष्टि से कच्छूली ग्राम का महत्व स्पष्ट किया गया है। साथ ही कवि ने संघ वर्णन किया है जिसमें प्रज्ञातिलक सूरि प्रमुख पात्र हैं। उदयसिंह ने संघ निकाला, संघ चन्द्रावली गया, वहीं साजण के पुत्र कमल सूरि की दीक्षा हुई और तब कोरिंटवड़ स्थान पर प्रज्ञातिलक के किसी शिष्य विशेष ने रास रचना की होगी।

कथा की दृष्टि से इस कृति का कोई विशेष महत्व नहीं, कथा में कोई नवीनता भी नहीं मिलती पर भाषा-शैली और छन्दों की दृष्टि से रचना महत्वपूर्ण है। कवि ने मंगलाचरण से ही प्रारम्भ किया है। आचार विचार और अनियमित जीवन यापन करने वाले कवियों के लिए कुछ अच्छे सिखावन कवि ने दिए हैं:—

"केवल भुलंति न जिणु भणइ नारिहि सिद्धि सजणि
उदयसूरि पमणाउ पलीउ जय तल राय अयाणि
केवल मुकति म भ्रांति करे नारि जंति ध्रुव सिद्धि
तिस मय सिद्धा वज्जि जीय लीइं आहार विसुद्धि"[1]

छन्दों की दृष्टि से इस कृति में बाहुल्य मिलता है। यों दोहा चौपाई आदि छन्द तो मिलते ही हैं पर झूलणा छन्द विशेष शिल्प के साथ वर्णित हुआ है। यह छन्द २० मात्राओं के चरणों का मिलता है। इसमें दो कड़ियां होती हैं जिसमें एक दोहा की व दूसरी कोई द्विपदी होती है। छन्दों के क्षेत्र में इसका मौलिक योग दिखाई पड़ता है। बीच-बीच में जो बार बार पदों का आवर्त्तन होता है वह छन्द को कलात्मक बनाता है। इससे इस रास में गेयता-जन्य-प्रवृत्ति स्पष्ट होती है। एक उदाहरण देखिए:—

"सियंवर तउ हिव रहिजे जे गुरु सिद्धिहिं चंडो
विसहरु आवतु परिखलि जे लंपीउ ए लंपीउ दंडु पयंडो

१–प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह; श्री दलाल, पृ० ५६–६२।

तउ गुरि मुहंता मिल्हि करि होइ गरहु पणेण
धाईउ लीधउ चंचु पडे गिलीउ ए गिलीउ ए गिलीउ छाल भुयंगो
पाउ पिल्लिवि संमुहीय डर डरंतु थीउ वाधो
जोवणहार सवि पल मलीय हीयडई ए हीयडई ए हीयडइ पड़ीउ दाधो
.... .... ....
तउ गुरि मूकीउ रय हरणु कीधउ सीहु करालो
वाघह जंता दूरि भीउ हरिसीउ ए हरिसीउ ए हरिसीउ नयरू सवालो [1]

झूलणा छन्द इससे पूर्व सोम मूर्ति रचित जिनेश्वर सूरि विवाह वर्णन रास में भी मिलता है जिसका उल्लेख पहले किया जा चुका है। एक और छन्द जो सं० १२४१ के भरतेश्वर बाहुवली में मिलता है, इसमें वर्णित हुआ है। इस छन्द में १६+१६+१३ मात्राओं का प्रयोग है जिसका निर्वाह पहले शालिभद्र सूरि ने किया है। [2] सम्भवतः इस छन्द का वर्णन कवि ने परम्परा निर्वाह के लिए ही किया हो। छन्द है:—

सिरि भद्देसर सूरिहि वंसो, वीजी साह वंनिसु रासो, धमीय रोलु निवारीउ
नग्रकुंड संभम परमार, राजु करइं तहि छे सविवार, आबू गिरिवर तहिं पवरो
जणमण जयणह कम्पण मूली, कच्छूली किरि लंक विलासी सर प्रववि मणोहरीय [3]

श्री लालचन्द गांधी ने इस छन्द को रास छन्द की संज्ञा दी है जो सम्भवतः रास रचनाओं के लिए एक छन्द विशेष हो गया था। [4] श्री के० का० शास्त्री ने इस छन्द को मिश्र छन्द कहा है तथा इसमें १६+१६+१३+ और १६+१६+१३ की द्विपदियां बताई हैं। [5] इन छन्दों के अतिरिक्त दोहा, चौपाई छन्द भी मिलते हैं। रास महोत्सव के लिए लिखा गया है अतः गेयता उसमें विद्यमान है।

भाषा के सम्बन्ध में रचना का महत्व साधारण है। लोक-भाषा के प्रवाह में कवि ने "बूंब" जैसे शब्द का प्रयोग किया है—

"हुइ कमालीउ कालमुहो लोकिहि ये लोकिहि ये लोकिहि वाइय बूंब [6]

---

१—प्राचीन गु० का० सं०; पृ० ६१।
२—भरतेश्वर-बाहुवली-रास; श्री ला० भ० गांधी, पृ० २।
३—प्राचीन गु० का० सं०, श्री दलाल, पृ० ५६।
४—भरतेश्वर-बाहुवली-रास; पृ० २।
५—आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री, पृ० १५६–१६०।
६—प्रा० गु० का० सं०; श्री दलाल, पृ० ६१।

राजस्थानी में बोलचाल में आज भी बूंब शब्द मिलता है जो सम्भवतः जोर से चीखने के लिए प्रयुक्त होता है। यह भी सम्भव है कि यह शब्द विदेशी हो।

नये शब्दों में—कमठ, वाद्य, वरमाल, पमणउ, पासजिण, अनलकुंड चिन्तामणि, हिमगिरि, धवलउ, आंविल, उपवास, मूकीउ, दीजी, मुकति, आंति, चिरकाल, विमल, आदि अनेक शब्द मिलते हैं। अतः इन शब्दों से भाषा में नवीन शब्दों के ग्रहण की शक्ति स्पष्ट होती है।

१४वीं शताब्दी के इन्हीं काव्यों की परम्परा में इसी प्रकार की कथा वस्तु के दो विस्तृत रास काव्य मिलते हैं। इन काव्यों में भी संघ वर्णन है तथा दानवीर संघपतियों की दानशीलता का वर्णन है। इन दोनों कृतियों का तुलनात्मक अध्ययन संक्षेप में किया जायगा। काव्य प्रवाह भाषा और छन्दों की दृष्टि से ये दोनों रास महत्वपूर्ण प्रबन्ध हैं।

१—पेथड़ रास [१]—सं० १३६३—मंडलिक

२—समरा रास [२]—सं० १३७१—अंबदेव

ये दोनों कृतियां प्रकाशित हैं तथा इनमें पेथड और समरसिंह की दानवीरता, पराक्रम, और शौर्य, तीर्थोद्धार तथा संघ का वर्णन है। दोनों रासों में से पहले का लेखक और समय अनिश्चित-सा है पर प्राप्त वहिरंग प्रमाणों के आधार पर इसे सं० १३६३ की रचना मानी जा सकती है। पेथड रास की पूर्णता पर श्री के० का० शास्त्री ने शंका प्रकट की है [३] यों रचना की पुष्पिका "इति श्री प्राग्वाट्वंश मौक्ति काव्य पेथड रास समाप्तः" को देखने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि रचना अपूर्ण नहीं है। रचना का लक्ष्य भी पूरा हो गया है। अतः रचना को अपूर्ण कहना असंदिग्ध ही लगता है। वस्तुतः शास्त्री जी का अनुमान बहुत ठीक नहीं है। कवि मंडलिक पर भी मत वैभिन्न्य है, पर मंडलिक का प्रमाण रास में मिल जाता है।

कृति का ऐतिहासिक दृष्टि से भी बड़ा महत्व है। कई ऐतिहासिक पुरुषों यथा कर्णवेल, खंगार, आदि का वर्णन भी मिलता है। श्री शास्त्री इसके कर्त्ता के विषय में लिखते हैं कि या तो इस काव्य का रचयिता ही खंगार है या वह नहीं है, तो मंडलिक का पिता खंगार होगा और वह वृद्ध होगा

---

१—प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह; श्री दलाल एपेन्डिक्स १०, पृ० २६।

२—वही, पृ० २७।

३—आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री, पृ० १६७।

अतः मंडलिक हो इसका कर्त्ता रहा होगा। खंगार की मृत्यु का प्रमाण तो वि० सं० १३१६ में ही मिलता है।[1]

जो भी हो, कृति के रचनाकार और रचना काल दोनों की स्थितियां अस्पष्ट हैं। प्राप्त प्रमाणों के आधार पर मंडलिक को ही इसका रचनाकार कहा जा सकता है व इसका काल सं० १३६० माना जा सकता है।

पेथड वस्तुपाल और तेजपाल की भांति यशस्वी था। समरसिंह का यश भी पेथड से कम नहीं था। पेथड और समर दोनों दानवीर पुरुषों ने संघ निकाला था। पेथड रास में कई स्थानों पर क्रीड़ा, ताल, लुकुटा रास, नृत्य, संगीत, गान आदि के पद मिलते हैं। कुछ काव्यात्मक सरस स्थल द्दष्टव्य हैं:—

"देवालई वालीय नयणि विसालीय दितीय ताली रंगि फिरंती हरिस भरे
तहि पेला नाचइ पल वहुयत वेला वाला भोल लड्डा रसि रमई[2]

कामिणी धामिणि धवल दयंती गायंती गुण जिणवरह
ग्रति अमाहु जात्र समाहउ वरीयल कंनि सुणंतीह य
ते चउरा रूडा तउवां ताडी, नवां नवेरा दसइं गेहण गण सघण
ते घणा घणेरा सम विसमेरा संखि न दीसई असंखि पुण—

शब्द चयन की सुगठितता, सरलता तथा गीतिमयता के साथ-साथ कवि ने रास क्रीड़ा का महत्व स्पष्ट किया है:—

"रास रमेवउ जिन भुवणि ताल मेव ठवियाउ
संघ तलायन रोपिउ ए समागिरि विमगिरि बेवि"

अनेक आलंकारिक सूक्तियाँ भो रास में मिल जाती हैं:—

(१) लाछितणाउ जड गरव करेइ लीजइ राउल छलह धरेई
(२) मणूय जनम हवं सफल करीजइ जिविय यौवन लाहउ लीजर
(३) एक चित सवि समाण जाण
(४) जिम कंचरा कस वट्टीय पामिउ बहुगुण रेह
(५) धण कण रयण भंडार ते सवि अछगिय असार

साथ ही नारियो के नृत्य, कामिनियो के आल्हादकारी हास, तथा रास क्रीड़ा के साथ-साथ गिरिनार और सुवर्ण रेखा नदी के काव्यात्मक वर्णन अनूठे हैं।[3]

---

१—गुजरात—राजस्थान, पृ० ३०८।

२—प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह; पृ० २६ एपेन्डिक्स १०।

३—वही पृ०, २७ छंद ४६।

इसी प्रकार श्री अम्बदेव सूरि कृत समरा रास के काव्यात्मक स्थल भी उल्लेखनीय हैं। रास रचना का उद्देश्य, गाने, क्रीड़ा करने और नृत्य हेतु पठन बताया है जो—"एहु रासु जो पढइ, गुणइ, नाचिउ जिग हरि देइ

श्रवणि सुणइ सो वयठऊ ए तीरथ ए तीरथ ए तीरथ जात्र फलु लेई

समरसिंह ने मुसलमान सुलतान को प्रसन्न कर संघ निकाला। बादशाह सुल्तान ने संघ की बड़ी सहायता की। समरसिंह ने ऐसे साम्प्रदायिक समय में शत्रुञ्जय तीर्थ का उद्धार कर आदिनाथ की प्रतिमा स्थापित की। और जूनागढ़ प्रभास पट्टण आदि अनेक ऐतिहासिक स्थानों की यात्रा कर समरसिंह पाटण लौट आये। रास कर्त्ता ने अनेक ऐतिहासिक घटनाओं के सम्बन्ध का रास में उल्लेख किया है। कवि ने पातशाह, सुल्तान भीम, अलपखान, मीर मलिक अहिदर मलिक आदि ऐतिहासिक व्यक्तियों से रास का सम्बन्ध स्पष्ट किया है। रास पर विस्तृत अध्ययन अन्यत्र प्रस्तुत किया गया है।

रचना का वस्तु वर्णन भाषा में विभक्त है। मुनि जिनविजय जी ने इनकी संख्या १२ ही बताई है और श्री दलाल ने भी इसे द्वादशी भाषा ही कहा है। [१] इन भाषों का विशेष अवलोकन करने पर ज्ञात होता है कि सम्भवतः कवि ने विभाजन छन्दों के आधार पर किया हो, क्योंकि हर भाषा में छन्द वैविध्य है। भाषा समाप्त होते ही छन्द परिवर्तन हो जाता है इस दृष्टि से पाठ का अध्ययन करने पर ज्ञात होता है कि इसे १२ भाषों के स्थान पर १३ भाषों में विभक्त होना चाहिए। क्योंकि द्वादशी भाषा की ६ कड़ियाँ एक ही छन्द में चलती है जिसको के० का० शास्त्री ने त्रिपदी या अज्ञात छन्द कहा है। [२] पर उसके बाद छन्द बदल जाता है, शेष भाषा दोहों में रची गई है जिसमें "ए" स्वर के साथ पदों का तीन बार आवर्त्तन मिलता है। अतः इस अवशेष भाग को १३वीं भाषा कहा जा सकता है। भाषा शब्द "कडवक" की भांति कथा विभाजन का सूचक है अतः यह सर्ग परिवर्तन सूचक शब्द है।

कवि ने अलाउद्दीन और मीर अलप खां की प्रशंसा सात खंडों तक की है कवि की वर्णन की अलंकारिता दृष्टव्य है:—

"तहि अच्छइ भूपतिहि भुवण सतखंड पसत्यो,
विश्वकर्म विज्ञान करिउ घोइउ
अमिय सरोवर सहसलिंगु इकु धरणिहि कुंडलु,

---

१–प्रा० गु० का० सं०; श्री दलाल, पृ० २९।

२–आपणा कवियो; श्री के० का० शास्त्री, पृ० २१९।

कित्ति थंभु किरि अवर देसि मागइ आवं डलु

.... .... ....

पात साहि सुरताण भीवु तहि राजु करेइ,
अलपखानु हींदूअह लोय घणु मानजु देई
मीरि मलिकि मानियइ समरु समरथु, पभणी-जइ,
पर उवयारिय माहि लीह जसु पहिलिय दीजई

असंख्य सेना के साथ समरसिंह चलते हैं। हाथी, घोड़े, यात्री, सैनिक फलही, और स्थान-स्थान पर उत्सव आनंद सबका अनुभूतिपूर्ण वर्णन है घोड़ों ऊंटों व सेना वर्णन में कवि का कौशल दर्शनीय है:—

"वजिय संख असंख, नादि काहल दुड़ दड़िया
घोड़े चडइ सल्लार, सार राउत सीगडिया
तउ देवालय जोयि, वेगि घाघरि जु झमक्कइ
सम विसम नवि गणइ, कोइ नवि वारिउ थक्कइ

.... .... ....

सिजवाला थर धड़हड़इ वाहिणि बहु वेगे
धरणि धड़क्कइ रज्जु उयए नवि सूझवि मग्गे
हय हीसइ आरसइ करह वेगि वहइ वहल्ल
सादकिया थाहरइ, अवरु नवि देइ बुल्ल

रात्रि के दीपकों का तारागणों से साम्य कितना स्पष्ट है:—

"निसि दीवी झलहलहि जेम ऊगिउ तारायणु
पावल पाउ न पामियए वेगि वहइ सुखासणु

प्रकृति वर्णन, भाषा की सरलता, काव्यमयता, कवि की तन्मयता तथा अलंकारों की योजना निम्नांकित पदों से स्पष्ट हो जाती है:—

(१) हिव पुण नवीयज वात जिणि दीहडइ दोहिलए
खत्तिय खग्गु न लिंति साहसि यह साहसुगलए
(२) तसु गुण करइ उदोउ जिम अंधारइ फटिक मणि
(३) सारणि अमिय तणीय जिणी वहावी मरूमंडलिहि
(४) तसु पय कमल मरालुलउ ए कक्क सूरि मुनि राउत
ध्यान धनुष जिणि भंजियउ ए मयण भल्ल भडिवाउत
(५) धम्म धोरिय धुरि धवल दुइ जुत्तया, कुंकुम पिंजरि कामधेनु पुत्तया
इन्दु जिमि जयरथि चडिउ संचारए, सूह वसिरि सालि धानु निहालए
(६) रितु अवतरिउ तहि जिवंसंतो सुरहि कुसुम परिमल पूरंतो

समरह वाजिय विजय ढक्क, सागु सेलु सल्लइ सच्छाया
केसुय कुडय कयंब निकाया—

(७) माणिके मोतिए चउकु सुर पूरइ, रतन मइ वेहि सोवन जवारा
अशोक वृक्ष अनु आमू पल्लव दलिहि, रितुपते रतियले तोरण माला
देवकाया मिलिय धवल मंगल दियइ किनर गायहि जगत गुरो [1]
लगत मुहुतर सुरगुरो सावए पत्रीठ करई सिध सूरि गुरो

उक्त उद्धरण से कृति का काव्य कौशल तथा भाषा में तत्सम शब्दों का समावेश स्पष्ट हो जाता है।

भाषा में विदेशी शब्दों के अनेक उदाहरण इसी कृति में मिल जाते हैं:—

(१) सल्लार—घोड़े चडइ सल्लार सार राउत सोगंडिया
(२) पानपानु—मेटिउं ये तउ पानपानु
(३) अहिदारमलिक—अहिदर ए मलिक-आएस दीन्ह ले श्रीमुखि आपणए
(४) मीर मलिक—मीर मलिक मनियइ समरू समरथ
(५) पातसाहि, अलपखान, दुनिय, हज

हिन्दुअ, अडदासि—(१) "पातसाहि सुरताण भीवु तहि राजु करेइ
अलपखान हीदुअहु लोय घणु मान जुदेइ
(२) भइली ए दुनिय निरास हज भागीय हीदुअ तणीए
(३) सामिए ए निसुणि अडदासि [2]

छन्दों के क्षेत्र में पेथड़ और समरा दोनों रासों का बहुत ही महत्व है। इन दोनों रासों ने भाषा और छन्दों में मौलिकता तथा वैविध्य के सूचक अनेक प्रयोग किए हैं उनका क्रमशः अध्ययन इस प्रकार है:—

पेथड रास में छंदों का वैविध्य द्रष्टव्य है। एक तो लोक-भाषा और दूसरे छन्दों के बदलते क्रम ने काव्य प्रवाह को बढ़ाया है। इस कृति में "चालू रोला दोहा चौपाई और चौपाया तो है ही, नये छंदों में सवैये जूनी गुजराती कविता में सर्व प्रथम प्रयुक्त हुए हैं। गुजराती कविता कहने का कारण यह है कि जयदेव के गीत गोविन्द के पूर्व प्रयुक्त सवैयों में तो देशी पद्धति थी ही परन्तु इस रास में सवैया में विविधता लाने का प्रयत्न है। इसमें चालू माप के पदों में कुछ

---

१—समरारास; प्रा० गु० का० संग्रह; पृ० २४७।

२—समरा रास; पृ० २४५।

मात्राएं अधिक दी हैं और कुछ मात्रा बढ़ाये हुए छंदो में त्रिभंगी छंद की भांति यति-अनुप्रास जैसी पद्धति प्रस्तुत की है। [१]

त्रिभंगी छंद में ३२ मात्राएं होती है। यह छंद सम होता है आदि में जगण (।।।) वर्जित है। १०, ८, ८, ६ पर यति और अन्त में गुरु वर्ण का होना इसके शास्त्रीय लक्षण माने जाते है।

उदाहरणार्थ—धाम्मीय निसुणउ लोय मज्झि संघतणउ समाहउ भवीअणउ
प्राणूंअ दीजइ भत्तिजत्ति भवीया लहइ लाहइ धण कणउ
पेलिसि रुलीयइं रंगि रास हवं नवरस, नवरंग नवीय परे
सुणि सामहणी संघतणी जो करइं निरंतर धरोहि धरे

एक विशेष शब्द लढण इस रास में मिलता है। जिस तरह कड़वक शब्द कहीं-कहीं ठवणि कहलाता है। कच्छूली रास में जिस प्रकार वस्त शब्द का उल्लेख है, उसी प्रकार कवि ने इस पद्धति को लढण कहा है।

ए कार वाला पद लढण के पश्चात जो आता है वह सोरठा है और उसी के साथ ४२ वी कड़ी में दोहा परिलक्षित होता है पर उत्तरार्द्ध में उसी पंक्ति में बार-बार पुनः आवृत्ति मिलती है। इस छंद के बाद देशी सवैया का प्रयोग है। ये चार प्रयोग अत्यन्त ही विशिष्ट हैं:—

"वाय वद्धामणउं अतिहि सोहामणु रिसह भूअणि रलीआमणं ए
मविजन कलस कंचण मय मंडिचले ए
दुक्ख जलंजलि देयंति कुसुमंजले
धुणंति दीण रीण जीण उतारंति
जल लवण नम्हण करंति सामी सुगंध जले

कपूरी पूरि पूरीय तिणि कीयलि मृग नामि मड़ा त्रिजग गुरू
गुण निलउ देवाधिदेव जोउ वेलवउ सेवत्री पाडल वहुल
कुसुम परमल विपुल पूजहे ।। वाय वद्धामणु ।।

इसके अतिरिक्त गीत गोविन्द की २७ मात्राओं की देशी सवैया पद्धति में दो छंद मिलते हैं। इन सवैयों का प्रयोग पहले गीत गोविन्द में ही मिलता है:—

"राजल कंत! तहि नाचिनए सहिलड़ीय ललागीय गिरिनारे
राजलिवर हलिआमुणउ सामलउ संसारो ।। तहि नाचिनए ।।

---

१—आपणा कवियो; श्री शास्त्री, पृ० २०४।

अंग परवालि सुगयंदमइए जल पहरीय धोति प्रवीत
इन्द्र महोत्सव आयंमी तहि बयठलिवहु धणवंत ।। तहि नाचिनए सहि० ।।

और इसके पश्चात कवि ने रास के अन्त में देशी पद्धति में दोहा का वर्णन किया है वह भी अपने ही प्रकार का है जिसकी तुक योजना में भी एक वैचित्र्य है:—

अंविकि आस मणोहर पूरी अवलोईय जगन्नाथ
सांज पूजन जुहारीय वलीयउ पेथ जन्म सुकी याय ।।
तहि ना सहल्ल ए हली या गई गिरिनारि
सोमनाथ चंद पह वंदयर देखीउ वलीउ जाम

दिउ पीयाणं विव मन रहिसउ मंडलिक भणइ ईम ।। तहि ना० ।।
दिउ पीयाणवेगि तहि हरीयाला सूडा रे सूरवाहे संपत्त मनीला सूडारे

समर रास में भी छंदों के मौलिक प्रयोग हैं। कवि ने दोहा रोला द्विपदी, सोरठा आदि छंदों में रास रचा है। छठी व ७ वीं भापा में चौपाई तथा ५ कड़ियाँ रोला की हैं। ८ वीं ९ वीं में क्रमशः १० कड़ियाँ द्विपदी की तथा ९ कड़ियों का एक झूलणा छंद है, जिसमें अत्यानुप्रास का काव्य चमत्कार है जिसमें उसकी गेयता स्पष्ट होती है और यह छंद प्रथम वार प्रयुक्त हुआ है। १० वीं भापा में दोहा और ११ वीं में कवि के नये प्रयोग हैं। प्रारम्भिक कड़ियों में १६, १६ मात्रात्राओं का एक चरण है और फिर १३ मात्राओं की एक अर्द्धाली। १२ वीं १३ वीं भापा में त्रिपदी नामक अज्ञात छंद है। इनमें दोहे के साथ "ए" का प्रयोग व आवर्त्तन तीन वार मिलता है। इस प्रकार दोनों कृतियाँ छंदों की दृष्टि से भी अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं।

डॉ० हरिवंश कोछड़ ने अपने ग्रन्थ अपभ्रंश साहित्य में इन कृतियों को स्फुट साहित्य कह कर छोड़ दिया है और इन रासों को अपभ्रंश की ही कृतियाँ मानी है पर उक्त विवेचन के आधार पर इस धारणा का परिहार हो जाता है। ऐसी कृतियों को अपभ्रंश को कहना प्राप्त तत्कालीन लगभग सभी रचनाओं के शिल्प, भापा, शैली, काव्य, इतिहास, कथा वस्तु तथा इतिहास के तत्वों की उपेक्षा करना है। वस्तुतः दोनों रास अपने में साहित्यिकता लिए हैं।

---

# मयणरेहा रास[1]

हिन्दी जैन साहित्य मे जैन चरित नायको की ही भाति जैन साध्वियो और आदर्श नारियो (सतियो) पर लिखी गई अनेक रचनाएं उपलब्ध होती है। मयणरेहा रास जैन आदर्श राजपुत्री मदनरेखा की जीवन कथा है। प्रस्तुत रास ५ ठवणि मे पूरा हुआ है। सतियों के जीवन चरित वर्णन की परम्परा भी अब प्राकृत और अपभ्रंश काल से ही मिलती है। १३वी से १५वी शताब्दी में रास और चतुष्पदिकाओ के रूप मे अनेक कथा-काव्य मिलते हैं। पूर्वोल्लिखित चन्दनबाला रास की भांति मयणरेहा रास भी सती मदनरेखा के सतीत्व, नारीत्व और पतिव्रत्य जीवन की मार्मिक और करुण कहानी है।[2] प्रस्तुत रास जिनप्रभ सूरि की परम्परा-संग्रह–पुस्तिका सं० १४२५ से प्राप्त हुई है। रचना की प्रति अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर में सुरक्षित है।

कृति के रचनाकार का नाम कही नही मिलता है। रास की अन्तिम पंक्ति में दो बार रयणु शब्द का प्रयोग हुआ है:—

सयलह रयणह वयर रयणु जिव भूलु न जाय
तिम जिम सासणि सीलु रयणु कवि कहण न माए

अतः बहुत सम्भव है कि यह रयणु ही रचनाकार हो, पर फिर भी स्थिति असंदिग्ध नहीं कहीं जा सकती।

१४वी शताब्दी के उत्तरार्द्ध का यह खंड-काव्य काव्य की दृष्टि से, एवं भाषा प्रवाह और कथा की दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इस रचना का

---

१–देखिए:–हिन्दी अनुशीलन, वर्ष ६, अङ्क १–४ पृ० ९६–१०३ पर सतियों के दो रास–शीर्षक लेख।

२–विस्तृत विवेचन के लिए देखिए–महासती मदनरेखा–जैन महासती मंडल भाग १, पृ० १ से २१ तथा सती मदनरेखा : प्रकाशक श्री जैन हितेच्छु श्रावक मंडल, रतलाम सम्पादक श्री हुक्मीचन्द महाराज, सन् १९५०, पृ० १–२८८।

प्रारम्भिक अंश प्रति का मध्यवर्ती पत्र प्राप्त नहीं होने से उपलब्ध नहीं होता। प्रारम्भ के ५ छंद नहीं मिलते और ६ठे छंद से ही रचना प्रारम्भ होती है।

मयणरेहा सुदर्शनपुर के राजा मणिरथ के भाई युगवाहु की रानी थी। मणिरथ ने उसके असाधारण सौन्दर्य पर आसक्त हो उससे प्रेम का प्रस्ताव रखा। सती ने उसकी मांग ठुकरा दी। वसन्त क्रीड़ा के वहाने एक बार युगवाहु सदम्पति उपवन में गया। मणिरथ ने धोखे से वहां पहुँच कर उसकी आत्म-हत्या कर दी। मयणरेहा जिनधर्म को प्रेम करती थी। उसके पुत्र का नाम चन्द्रकुमार था। पति की हत्या के समय वह अंतस्सत्वा थी। उसी स्थिति में वह वन में निकल पड़ी। इधर मणिरथ को भी सांप ने काट लिया और वह मृत्यु को प्राप्त हुआ। पुत्र प्राप्ति होने पर मयणरेखा नदी में स्नानार्थ गई तो एक हाथी ने उसे उछाल दिया और एक विद्याधर ने उसकी रक्षा की तथा उसके साथ प्रणय का घृणित प्रस्ताव रक्खा। इधर सती के सद्य उत्पन्न शिशु को एक पद्मरथ नामक राजा ले गया और वड़े होने पर वही नेमिराजा राजा हुआ। चन्द्रयश भी सुदर्शनपुर का राजा वनाया गया। सती मयणरेखा ने इधर दीक्षा लेकर विद्याधर से अपने शील सतीत्व की रक्षा की और उसे कैवल्य-ज्ञान की प्राप्ति हुई। अन्त में उसके दोनों पुत्रों ने भी अपनी साध्वी मां सुव्रता (मयण-रेखा) से ज्ञान प्राप्ति कर दीक्षा ग्रहण की। इस प्रकार सती मदनरेखा ने अपने शील की रक्षा की।

कवि को इस करुण कृति की रचना में अनेक स्थलों में काव्यात्मक वर्णन करने का अवसर मिला है। रचना में अनेक मार्मिक स्थल हैं। प्रारम्भ में ही कवि ने मयणरेहा के सौन्दर्य का सुगठित वर्णन किया है।

रइ रूवह लीला दवदंती, रायमए जिम नेहु करंती
समकितु अविचलु हियइ धरंती जिण गणहर पय पउम नमंती
चन्द्रज से कुमर सोहंती, गभइ दीह सा वहुगुणवंती
अह जालंतरि ईसि हसंती, उरि एकावलि हारु वहंती— (६–८)

उसके इस प्रकार के सौन्दर्य पर मणिरथ रीझ गया उसने अपना दुष्प्रस्ताव मयणरेहा से रखा। कवि ने उन दोनों के उत्तर-प्रत्युत्तरों को वड़े ही चातुर्य से वर्णित किया है। वीच में कवि की उपदेशात्मक सूक्तियाँ वड़ी अनूठी हैं:—

जं नवि वेय पुराण सुणीजइ, जं जिय पामरि लोइ हसीजइ
तंपि नरेसर मंडिउ कज्जू पेखउ मयण महा भड रज्जू

कुलि कम लोहिम बुद्धि करंतउ नियगुरण वल्ली अंगि दहंतउ
हा हारव तिहुयणि पावंतउ मणि रहु मयणा मंदिरिपत्तउ

.... .... ....

तामह ए मणिरहो राउ, मयणि महाभडि गंजिउ ए
वुल्लइ ए वयणु विन्नाणु, जेण जणंगणि लाजिय ए
सोलह ए सोवन रेख वुल्लए मयणा निम्मलीय
नरवर ए कवणु विचारु, निय कुल खंपणि मनिरलीय
सुरगिरि ए मिल्हइ ठांउ जइवि सुरालउ महिरुल ए
तिहुयणु एक्क मेलेइ, तोय न मयणा मनु चल ए (१०–२)

और इसके पश्चात् कवि मधुऋतु के वर्णन में डूब जाता है। प्रकृति के उपादानों का परिगणन कवि ने कुशलता से किया है। मधुऋतु क्या आई, मानों मयणरेखा की बसन्त श्री ही सदा के लिए लुट गई। बसन्त क्रीड़ा के लिए युगवाहु और मणिरथ जाते हैं और काम-लोलुप मणिरथ नंगी तलवार लेकर वहाँ पहुँचता है वासन्ती वातावरण को किस प्रकार वह वीभत्स बना देता है। मीठी-मीठी बातों में अपने भाई को उलझा कर उसका धोखे से वध करना बड़ा ही दुर्दमनीय करुण प्रसंग है। राज्य श्री व प्रकृति वर्णन द्रष्टव्य है। अनुप्रासात्मकता व प्रकृति का नाम परिगणनात्मक रूप देखिए:—

मउरी अंब कयंब जेव जंबीरी मोहइ
कयलीय लवलीय ललिय वेलु मालइ मणु मोहइ
चंदण चंपइ चारु चित्त चोरह दीसंता
मरुवक करुणी कुडय कुंद किंसुय विहसंता
कोइल पंचमु सरु करए भमरउ झणकारइ
पाउल परिमलु महमहए मलयानिल्लु चल्लइ
मयण सराखणु करइ कज्जु विरहिणि मणु कंपइ
अवतरिय सिरि वसंत राय मणिरहु इव जंपइ

युगवाहु और मयणरेहा की केलि क्रीड़ा और रास आनन्द मणिरथ से नही देखा गया। मीठी-मीठी वाणी बोल कर कृत्रिम सहानुभूति दिखाता हुआ वह वहाँ आया और मयणरेखा को प्राप्त करने के लालच से पैर छूते हुए भाई के सिर पर तलवार मार दी। अंतस्सत्वा मदनरेखा दीन होकर भटकने लगी पर अपने चरित्र व सतीत्व की पूर्ण रक्षा करने में उसने कोई कसर बाकी नहीं छोड़ी। स्वामी की मृत्यु पर रुदन करती हुई मयणरेहा को स्थिति बड़ी करुणाजनक हो गई और सती को सताने वाले दुर्मति मणिरथ को भी सांप ने काट लिया:—

जमजीहा सम खग्गु लेउ वहु कोवि जलंतउ
माया वंचिउ सयल लोउ केलीहरि पहुतउ
कुमए न सुंदरु पइं कियउ वणवासि वसंतइं
महिमंडलि वइरि गणिहि निसि दिवसु भमंतइ
इव जंपंता नर वरान्ह सो पणमइ पाय
खग्गु सहोयरहं, सिरि मिल्हइ धाय

.... .... ....

तक्खणि धायउ लोउ हहारवु जगि ऊछलिउ
सामी पेखिउ घाउ मयणा नयनंसुय ढलिय
हुयउ सुराजइ अंतु तोरण ऊभीय वयर हरे
इय जाणे विनग्गु लोइ नखइ मूकउ धवल हरे
कुसुमहो भोगहं रेसि लितउ भोगिहि सोगहिउ
तक्खणि नरइ पडेर, पाव महाभरि जो भरिउ
जिणि करि मयण हरेसि नखइ हुंति मनि रलिय
तिणि करि डसियउ सापि दैवहं दुरमति दोहिलीय (ठवणि-३।७ ४।२)

रचना ५ ठवणि में पूरी हो जाती है। भाषा सरल और आलंकारिक है। करुण रस के स्थल स्थान-स्थान पर मिल जाते हैं। रचना की समाप्ति निर्वेद से की गई है। कृति में चौपाई और रास छंद प्रमुखता से मिलता है। भाषा की सरलता, उसकी तत्समता तथा प्रवाहात्मकता के लिए एक उद्धरण दृष्टव्य है:—

करिकरि विस वेयाल, कालि नवकारि हणंती
जउ परिसंती मयणरेह, तउ सरवरि पत्ती
वण फलि सरजलि गमिउं, दिवस निसि पुत्रु जणेई
केली हरि मिल्हेवि, कुमरु सिरि न्हाणु करेई
जल करि नलिणी पत्तु, जेम गयणियलि उलालइ
धरनि वडंती वीजु, जेम, विज्जाहरु झल्लइ
सुंदरि जणि न खार राव मणिपहु विज्जाहरु
नंदीसर वरि अम्ह ताउ मणि चूलु मुणीसरु

.... .... ....

जिण हरु पूत्र करेवि जाम मुणि पाय नमेवि
देसण निसुणिय खयर राय मयणा खामेई

.... .... ....

कुमरह सयलह जिणह वयणि पडिबोह करंती
केवल नाणु धरेवि मयण सा सिद्धि पहूंती–(ठवणि ५;३-५)

वस्तुतः १४वी शताब्दो में गाषा की तत्समता के स्वरूप इस कृति मे देखे जा सकते है। अपभ्रंश के शब्द भी कहीं-कही देखने को मिलते है। कृति इस दृष्टि से महत्वपूर्ण है। १४वी शताब्दी में इसी प्रकार के अन्य अनेक रास मिलते हैं उदाहरणार्थ महावीर रास (१३०७) गयसुकुमाल रास, वारव्रत रास (१३३८) सप्तक्षेत्रीय रास, जिनपद्मसूरि-पट्टाभिपेक रास, श्रावकविधि रास आदि। परन्तु ये रचनाएं काव्य की दृष्टि से साधारण ही है, अधिक महत्वपूर्ण नही है।

१४वीं शताब्दी के वाद १५वी शताब्दी में रास संज्ञक अनेक कृतियाँ उपलब्ध होती है। वास्तव में १५वी शताब्दी का रास साहित्य वड़ा सम्पन्न है।

———

# श्री जिनपद्मसूरि पट्टाभिषेक रास [1]

दीक्षाभिषेक या पट्टाभिषेक एक ही अर्थ के सूचक हैं। १४वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में हमने सोममूर्ति के जिनेश्वरसूरि विवाह वर्णन रास पर विचार किया है। ठीक उसी प्रकार का रास सं० १३८८ का सारमूर्ति द्वारा लिखित जिनपद्मसूरि-पट्टाभिषेक रास है। लक्ष्य उद्देश्य तथा मुख्य प्रवृत्तियों की दृष्टि से यह कृति सोममूर्ति की रचना से पर्याप्त साम्य रखती है, परन्तु भाषा और रस की दृष्टि से इसका स्वतन्त्र महत्व है। १४वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध की रचना होने से यह रचना महत्वपूर्ण है। इस रचना की प्रति श्री अगरचंद नाहटा के संग्रह श्री अभय जैन ग्रन्थालय में सुरक्षित है। श्री देसाई ने कृति के आदि-अन्त एवं समय का उल्लेख किया है। कृति ऐतिहासिक है। इसकी ऐतिहासिकता पर पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। [2] इस प्रकार यह रास ऐसा गीत है, जो जन-साधारण की भाषा में लिखा गया है। जैन गुरुओं और मुनियों ने समय-समय पर जो धर्म प्रभावना की, राजाओं महाराजाओं और सम्राटों पर अपने धर्म की धाक बैठाई और समाज के लिए अनेक धार्मिक अधिकार प्राप्त किए, उनका उल्लेख इन गीतों में पद पद पर मिलते हैं। विशेष ध्यान देने योग्य वे उल्लेख हैं, जिनमें मुसलमानी बादशाहों पर प्रभाव पड़ने की बात कही गई है। [3]

प्रस्तुत रास के नायक गुरु श्री जिनचंद्र सूरि ने सुलतान कुतुबुद्दीन के चित्त को प्रसन्न कर लिया था। सुलतान ने भी हाथी, ग्राम, घोड़े, धनादि देकर सूरीश्वर का सम्मान करना चाहा, पर उन्होंने स्वीकार नहीं किया। सुलतान ने उनकी बड़ी भक्ति की और फरमान निकाला तथा "वसति" निर्माण कराई जिसका रास में स्पष्ट उल्लेख है:—

---

१—ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह : श्री अगरचन्द भंवरलाल नाहटा, पृ० २१।

२—वही ग्रन्थ; प्रस्तावना, पृ० १६।

३—वही ग्रन्थ; प्रस्तावना : डॉ० हीरालाल जैन लिखित, पृ० १६।

४—वही।

कुतुबद्दीन सुलतान राउ रंजिउस मणोहरु
जगि पयउव जिणचंदसूरि सूरिहिं सिर सेहरु [1]

इसी प्रकार कवि सारमूर्ति के जिनपद्मसूरि भी ऐतिहासिक तथ्यों से मम्बन्ध रखते है। ये जिन कुशल सूरि से, जिनका पुराना नाम तरुणप्रभ है, और जो षड़ावश्यक बालावबोध के कर्त्ता रहे हैं, सम्बन्धित हैं। इन्हीं का नाम जिनपद्म था। प्रस्तुत गीति-रास में धर्म की नीरस सैद्धान्तिकता ही नहीं है, पर ऐतिहासिक प्रामाणिकता तथा काव्यात्मकता है। धर्म की प्रेरणा से काव्य की भाषा-भाव और शैली और प्रभावशाली हो गई है। कुछ काव्यात्मक स्थलों के उदाहरण द्रष्टव्य हैं। कवि ने रास को भाव-भक्ति मे गाने के लिए लिखा है:—

इहु पय ठवणह रासु भाव भगति ने जर दियहि
ताहि होइ सिववास सारमुत्ति मुणि इम भणइ

आध्यात्मिक विवाह का साहित्य में महत्व स्पष्ट है। आगे जाकर आध्यात्मिक विवाह की इन जैन घटनाओं का प्रभाव सम्भवतः कबीर की साहित्य साधना पर पड़ा हो। कबीर के साहित्य में भी आध्यात्मिक विवाह का महत्व पूर्णतया स्पष्ट होता है। इस अवसर पर रासकर्त्ता ने अभिषेक पर हुई अनेक क्रीड़ाओं का वर्णन किया है। श्रद्धालु श्रावकगण संघ बना कर प्रतिष्ठा में शामिल होते हैं। स्थान-स्थान पर कल्लोल और रास महोत्सव होते हैं और नारियाँ श्रद्धा मे झूम-झूम कर नृत्य करती है। कवि ने इस छोटे से गीत में गेयता को प्राधान्य देते हुए रचना की श्रावकों के उल्लास प्रधान जीवन के सम्बन्ध में दी गई कवि की कुछ अनुभूतियां इस प्रकार है, जो भाषा और भाव की दृष्टि से भी महत्वपूर्ण है:—

उदयउ तसु पट्ट मयल कला संपत्तु मयंकू
सूरि मउड चूडावइंसु जिणकुशल मुणिंदु
महि मण्डल विहान्तु खुपरि आयउ देराउरि
तत्थ विहिय वय गहण मान पय ठवण विविहंपरि (५)

.... .... ....

कुंकुवत्तिय पाठ ठवण उमदिसि संघ हरेसु
मयल संघ मिलि आवियउ, वछरि करइ पवेसु

.... .... ....

आदि जिणेसर वर भुवणि, ठविय नन्दि सुविमाल
धय पडाग तोरण कलिय, चउदिसि वंदुरवाल
सिरि तरुणप्पह सूरिवरो, मरसइ कंठाभरणु

1—ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह, पृ० १४।

सुगुरु वयणि पट्टहि ठविउ, पदमसूरिति मुणिरयणु
जुगपहाणु जिणपदमसूरे, नामु ठविउ सुपवित्त
आणंदिय सुर नररमणि, जय जयकार करंति

संघ वर्णन और नारियों का उल्लास, रास तथा नृत्य-गीत मंगलाचार आदि का वर्णन देखिए:—

मिलिउ दसदिसि मिलिउ दसदिसि संघ अपार
देराउरि वर नयरि तुर, सद्दि गज्जंति अंबरु
नच्चंतिय वर रमणि ठामि, ठामि पिक्खणय सुन्दरु
पय ठवणु छवि जुगवरह, विहसिउ मग्गणलेउ
जय जय सद्दु समुच्छलिउ, तिहु अणि हुयउ पमोउ

.... .... ....

तिहुअणि जय जयकारु, पूरिउ महिमलु तूरखे
धणु वरिसइ वसुधार, नट नारिय अइविविह परे

.... .... ....

वर वत्था भरणेण, पूरिय मग्गण दीण जण
धवलइ भुवणु जसेण, सुपरि साहु हरिपालु जिइम
नाचइ अवलीय वाल, पंच सबद वाजइ सुपुरे
घरिघरि मंगलाचार, घरि घरि गूडिय ऊभविय
उदयउ कलि अकलंकु, पाट तिलकु जिणकुशल सूरि
जिण सासणि मायंडू, जयवत्तउ जिण पदम सूरे

.... .... ....

जिम ताराअणि चंदु, सहसनयण उत्तम सुरह
चिंतामणि रयणाह, तिम सुहगुरु गुरुयउ गुणह
नवरस देसणवाणि, सवंणजलि जे नर पियहि
मणुय जम्मु संसारि, सहलउ किउ इत्थु कलितिहि
जाम गयण ससि सूर धरणि, जाम थिर मेरु गिरि
विहि संघह संजनु ताम, जयउ जिणपदम सूरे

इस प्रकार उक्त उद्धरणों से कृति के आध्यात्म विवाह का महत्व समझा जा सकता है। काव्य अधिक सुन्दर नहीं, पर भाषा की सरलता व तत्समता की दृष्टि से महत्वपूर्ण है। इसी प्रकार का सं० १३८९ में लिखित कवि धर्मकलश का जिनकुशल सूरि पट्टाभिषेक रास मिलता है। यह कृति भी इसी तरह गेय है, तथा वस्तु-शिल्प, और वर्णन-पद्धति आदि में दोनों का पर्याप्त साम्य है। उसका विषय भी पट्टाभिषेक ही है। दोनों रचनाएं ऐतिहासिक हैं तथा १४वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध का प्रतिनिधित्व करती हैं।

———

# कुमारपाल रास [1]

१५वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में विरचित रास रचनाओं में एक प्रसिद्ध चना देवप्रभ विरचित कुमारपाल रास है। इस का सम्पादन डा० भोगीलाल ाडेसरा ने किया था और मुनिजिनविजय ने इस रचना को प्रकाशित किया। [2] स्तुत रचना एक ऐतिहासिक काव्य है जिसका प्रमुख विषय राजा कुमारपाल ः वैभव, राज्य उदारता, प्रदर्शन तथा संघ वर्णन है। प्रस्तुत रास की अन्तिम ड़ी में कवि देवप्रभगणि का नाम मिलता है। बहिर्साक्ष्यों में भी देवप्रभगणि ा नाम मिल जाता है। पाटण के संघवी मुहल्ले के जैन ज्ञान भंडार की ं० १४३५ में लिखी हुई पार्श्वनाथ चरित्र की प्रशस्ति में सोमतिलक सूरि के शेष्य मंडल में देवप्रभगणि का नाम मिलता है। [3] काव्य की पुष्पिका से ज्ञात होता है कि इसकी नकल सं० १५५८ के चैत्र बुध ३ शुक्रवार को की गई। यह भी स्पष्ट होता है कि कुलमंडन सूरि जो मुग्धाववोध औक्तिक के लेखक है, देवप्रभ के समकालीन थे। क्योंकि मुग्धाववोध औक्तिक का रचनाकाल सं० १४५० है अतः यह अनुमान किया जा सकता है कि इस रास की रचना १५वीं शताब्दी के प्रथम दशक या द्वितीय दशक में हुई होगी।

पूरी रचना एक सरस काव्य है। कवि के पद लालित्य और काव्य प्रवाह में कहीं भी शैथिल्य नहीं है। ४३ कड़ियो में पूरी रचना समाप्त हुई है। रचना की काव्यात्मकता उल्लेखनीय है। कवि ने काव्य का प्रारम्भ ही महावीर, गौतम स्वामी, सरस्वती, कपर्दी यक्ष अम्बिका देवी आदि की विनय तथा नमस्कार द्वारा किया है।

कुमारपाल अजातशत्रु बन कर रहे। उनके राज्य का प्रभाव तपोवन की भांति था। कुमारपाल की असाधारण घोषणा मे मनुष्यो ने तो क्या पशु-पक्षियों तक ने अपनी पारस्परिक स्वभाव शत्रुता छोड़कर सर्वत्र अहिंसा का

---

१–भारती विद्या; सं० मुनि जिनविजय, भाग २ अङ्क ३; सं० १९९८ पृष्ठ ३१३–३२४।

२–वही।

३–वही पृष्ठ ३१३।

साम्राज्य स्थापित किया। पशुओं में बकरे, भेड़, खरगोश, हिरन, भैंसे, बारह-सींगा, सूअर, चीते आदि को मरवाना बन्द कर दिया। यहां तक कि जूं और खटमल भी मारना पाप समझा गया, हिरणियों के समूह सुखपूर्वक केलि करने लगे। पिंजरे के तोता मैना पक्षी सुख से रहने लगे। पक्षियों में भी चर्चा रहती कि आजकल पानी की मछलियों का भी अहेर बन्द है। कुमारपाल के राज्य की तुलना विहारी के "जगतु तपोवन सो कियो दीरघ दाघ निदाघ" से हो सकती थी। उसके राज्य में सांप कोओं और यहां तक कि कुत्तों को भी कोई नहीं मारता था। कवि ने बड़ी सरसता से इस प्रकार के चित्र उतारे हैं:—

पहिलउ धरीइ धजपताका गिरि मेरु समाणा,
कुमर विहारह करउ भगति सवि मंडलि कराणा
सोवंन थंभे पूतली ए मई मयगल दीठा,
संभलि कुमर नरिंद राय हेम सूरि बूझावइ
आहेडउ वारिउ सयलदेसि राय धम्मकरावइ,
अरिट्ठ नेमि जिम कुमर पालि डांगरउ दिवारिउ
छालि बोकड़ करइ वात गाडरि वधावई,
ससला नाचइ हलिय भरे अजरामर हूआ
लहिया डहिया करइं आलि पारेवह सहीआ,
मइसा अनइ हरिण रोझ सूयर अनइ संवर
चीवा कुमर नरिंद राजि रंगि नाचइं तीतर,
जूअ न माकुण लीक कोइ कहवि न मारइ,
हरिणा हरिणी करइं केलि सुपि हेमसूरि वारइ
लावां लवइं पंजरथियां सुपि अच्छइं भूतलि,
सूईडां नवि पंजरइ थियां पुण नाचइं सीतलि
कावरि अनइ होल भणह सांमलि तू सारइ,
पाणी माहि जि मच्छली ए लोधानवि मारइ
सारमरी सरि हांस लवइ मोरडीय वधावइं,
अक्लई हांजे कुमर पाल अम्ह मरण न आवई
थाग सप अनइ मुणह थाउ कोइ नवि छालइ
न मरउं कुंअर नरिंद राजि साखि होयडउं माचइ (४–६)

ऐसा था कुमार पाल का राज्य। जिस शिकार से दशरथ को पुत्र वियोग में मरना पड़ा, उसे कुमारपाल ने बन्द करवा दिया। जिस द्यूत क्रीड़ा से नल को सब कुछ हार जाना पड़ा, कुमारपाल के राज्य में ऐसा जुआ हेय समझा गया। जिस मद्य के कारण समस्त यादवकुल विनाश को प्राप्त होगया उसे

लोग कुमारपाल के राज्य में स्पर्श करना भी पाप समझने लगे। मांस भक्षण से जिस प्रकार सुदास और श्रेणिक नामक राजाओं को दुख मिला, उसका कुमारपाल ने दृढ़ निषेध किया। गणिका गमन घोर पाप था। वैश्याएं सती स्त्रियों की भांति बन गईं और जिन पूजन करने लगी। चोरों का उपद्रव सम्पूर्ण देश में कहीं भी नहीं था। पानी नगर में तीन बार वितरण होता। विविध प्रासादों तथा विहारों से राजा ने अनहिलवाड़ की शोभा में अपूर्व वृद्धि की। कवि ने इस वर्णन को अत्यन्त सरल भाषा में प्रस्तुत किया है। काव्यगत सरसता, शब्द चयन और वर्णन की चमत्कारिता उल्लेखनीय है। उक्ति का अनूठापन काव्य की सरसता में और अधिक वृद्धि कर देता है:—

पारधि जीवन पोसीय ए बहु पात्रह जोगु
पारधि खेलत दसरतह हूउ पुत्र वियोगु
कुमर नरसेर नियरज्जि आहेडउ वारइं
जलचर थलचर, खचरजीव इम कोइ न मारइं

.... .... ....

जूअ वसणि हूउ नल नरिंद दमयंति वियोगु
अडविभमंता वार बरिस पांडव मनि सोगु
देपी दूपण जूअ तणउं नवि पेलइं सारि,
जूआरि नवि जूय रमइं, नवि बोलइं मारि
मंसवसणि सोदासराय.. पामिउ दुहसेणीय,
दीठी नरगह तणीय भूमि नखइ पुण सेणिय
आमिष भोयण तणइ दंडि बतीस विहार,
राय करावइ कुमर पाल जगि तिहूअण सार
दूपण मदिरापान तणइ जायव कुल नासो,
किरिउ दीवायणि दुट्ठ देवि बारवइ विणासो
राया देसइं नीच सवे हिव मदिरा मल्हइं,
मतवाला नवि मधु करइं मूंमली पेलइं
गणिका गमणु निवारइं ए नरवइ निय राजि,
छंडवि वेशावसण लोग लागसवि काजि
वेशा कीधी माइ सरिस तइं कुमरड राय
तां पण पूजइं जिणह मुत्ति वंदइ गुरुप्राय
वेशावसणिइ गमइ अरथ जो पुरिस अहन्नउ,
पाछइ झूरइ मनह माहि सिम वणीय कयन्नउ (११–१७)

नगर वर्णन और संघ वर्णन में कवि अपनी सानी नहीं रखता। भवनों

की निर्माण-कला उस समय अपनी उत्कृष्टता को प्राप्त थी। विविध वाद्यों से निनादित अनेक राजाओं से सुसज्जित कुमार का संघ ऐश्वर्य अवर्णनीय था। विविध नृत्य-गान, लय-ताल और सूत मागधी गणों का जयजयकार संघ की शोभा बढ़ाने लगे। लोगों को उसके स्वरूप को देखकर भरत या दशार्णभद्र या श्रीकृष्ण, नल या स्वयं इन्द्र है, इस प्रकार का सन्देह होने लगा। अन्त में इस प्रकार संघ धीरे-धीरे शत्रुंजय पहुँचा। यादव पति नेमिनाथ की गिरनार में, वनस्थली में महावीर की, मांगलोर में पार्श्वनाथ की तथा दीव कोडीनार में सोमनाथ तथा पाटण में पार्श्वनाथ की पूजाएं की और संघ पुनः लौटा।

वर्णन की प्रासादिकता, भाषा की सरलता, जन-भाषा होने के कारण उक्ति का अनूठापन तथा विविध लोकोक्तियों का संगुम्फन प्रस्तुत रास का महत्व बढ़ा देते हैं। कुछ वर्णन देखिए:—

नगर वर्णन—

सोवन थंभे पूतली ए आपण जोअंती
निरुवम रुविहि आपणइ ए तिहुयण मोहंती
हीरे माणिक्य चूनडी ए पाथर खंड जडिया
निम्मलकंती विवरासि अइनिउणे घडिया
मंतिय मोकलि देसि देसि बहु संघ मेलावइ,
वामी बहु आसीम दिइं राउ जात चलावइ (२३–२४)

.... .... ....

वाद्य नृत्य गीत वर्णन—

बहुय देसह बहुय देसह संघ मेलेवि
जिण भत्तिहि एगमणि भूमि नाहु सेत्रुंजि वच्चइ
गाइं याइं रुलिय भरी संघ लोक आणंदि नच्चइं
ठामि ठामि वाधाविइं हिव हुइं मंगल चार
अरथींह वरसइं मेह जिम दानि मानि सुवि चार (२७)

.... .... ....

मिलिय सावगतणा लाप, धनि धनद समाणा
मावीय बहती सीनकमलि गुरु गुरुणी आणा
भेरी भूगल ढोल वणा धमधमइं नीसाणा
खेला नाचइं रंग भरे नवनवा सुजाणा
धामिणि तरुणि दिइ रासु करि सग्रह आवो
मधुरी वाणिहि भणइं मानकिवि कंन महावी

बंदी जयजयकार करइं कइ दीहर सादि
गायइ गायण सत्त मरे कवि किनर सादि (२८–२९)

अनुप्रास और सन्देह अलंकारों का विविध सुन्दर चित्र खींचा गया है मनुष्यों को कुमारपाल के इस रूप को देखकर भ्रम उत्पन्न हो जाता है कवि ने इसी भ्रम का दृश्य प्रस्तुत किया है:—

चालीय गयघड माल्हंती, ए भारती मद वारि
खोणी खणंता तुरय लाप करहा सइं च्यारि
राउत पायक राजलोक अनइ मागणहार
संख विवज्जिय मिलिय लोक कोइ जाणइ सार
कि अह चालिउ भरत राउ ? कि सगर नरिंदो,
राया संपइ दमन भट्टी कि कन्ह गोविंदो ?
कि वा दीसइ नल नरिंदु कि देवहराउ,
भ्रंति उपज्जइ जोयता ए नरवइ समुदाउ (३०–३१)

कवि ने पूरा काव्य रोला छन्दों में लिखा है। बीच में, वस्तु छन्द का भी खुलकर प्रयोग किया गया है। वस्तु छंद का एक उदाहरण देखिए:—

मारि वारीय मारि वारीय देस अड्ढारि
देस विदेसह मेलि करि भविय लोक जिणी जत्त कारिय
चऊ दसह चालीसहं राय विहार किय रिद्धि सारिय
मोगड मूकी जेण हिव जगि लीधउ जसवाउ
हूउ न होसिइ चिहु युगे कुमरड सरिसउ राउ (३९)

वस्तुतः पूरी रचना को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि यह काव्य कुमारपाल का चरित काव्य है जिसमें उसके जीवन की विविध घटनाओं और महत्वपूर्ण कार्यों के सुन्दर चित्र कवि ने उतारे है। काव्य में अहिंसा की विजय सर्वत्र परिलक्षित होती है। कवि ने अहिंसा राज्य का विविध उदाहरणों और स्वाभावगत शत्रुओं के पारस्परिक मेल से स्पष्ट किया है, जो सामाजिक शान्ति का प्रतीक है। सांस्कृतिक दृष्टि से तथा धर्म और इतिहास की दृष्टि से भी प्रस्तुत रचना महत्वपूर्ण है। कवि ने रचना में काशी, कोशल, मगध, कोशाम्बी, वत्सा, मरहठ, मालव, लाट, सोरीपुर, कच्छ, गुजरात, सिंधु, सवालप, काश्मीर कुरु कंति, मांमरि, कन्हउ, जालंधर आदि देशों तथा नगरों के राजाओं का उल्लेख किया है। संघ उत्सव वर्णन जैन समाज का सदैव से ही सांस्कृतिक पर्व रहा है। कवि ने पूर्ण कौशल के साथ इस छोटे से काव्य में उसको सजाया है। रचना की भाषा सरल राजस्थानी है जिस पर अपभ्रंश का यत्र-तत्र प्रभाव

परिलक्षित होता है। मदिरा, पान, जुआ, वेश्यागमन, चोरी आदि सामाजिक कुकृत्यों को भी कवि प्रकाश में लाया है। अतः रास सभी दृष्टियों से महत्वपूर्ण है। इस काव्य को कवि ने यद्यपि 'रास' संज्ञा दी है परन्तु रास के नाम पर केवल कालान्तर में परिवर्तित प्रवृत्ति अर्थात् चरित प्रकाशन को छोड़कर अन्य बातें नहीं मिलती हैं। सम्भवतः १५वीं शताब्दी तक रास संज्ञक रचनाओं के शिल्प में चरित काव्यों को ही स्थान दिया जाता होगा। क्योंकि रचना में रास, नृत्य, लय, युगल नृत्य आदि वर्णन नहीं मिलते; न कोई रास छंद ही मिलता है। अतः यह कहा जा सकता है कि रास, ताल, या युगल-नृत्य-वर्णन तथा रास छन्द की कालान्तर में उपेक्षा होना प्रारम्भ हो गई होगी और रास संज्ञा केवल सामान्य चरित आख्यानक काव्यों को ही दे दी जाती होगी। साथ ही उसका नामकरण भी पहले के रास काव्यों की भांति रास ही किया जाता होगा।

रचना के अन्त में कवि ने भरत वाक्यों के रूप में कुमारपाल के इस रास काव्य को युगों युगों तक प्रचारित रहने और अमर होने का आशीर्वाद दिया है। जब तक सुमेरु पर्वत अपने स्थान से न चल पड़े, जब तक सूर्य चंद्र रहें, जब तक शेपनाग भूमि और सागर का भार धारण करता रहे, और जब तक संसार में धर्म विद्यमान है तथा जब तक ध्रुव तारा निश्चलता को प्राप्त है तब तक कुमारपाल राजा का यह रास संसार में आनन्द को प्राप्त करेः—

मेरु ठामह न चलइ जाव, जां चंद दिवायर
सेपुनागु जां धरइ भूमि जां सातइ सायर
धम्मह विसउ जां जगह मही, धीर निश्चल होए
कूमरउ रायहं तणउ रासू तां नंदउ लोए

इस प्रकार इन वाक्यों द्वारा कवि ने रास को निर्वेद निष्पन्न किया है। पूरी कृति सरस तथा छटादार है। भाषा-शैली प्रासादिक है, शब्द चयन प्रभावपूर्ण है और यथार्थ अर्थ प्रदान करता है। कुल मिला कर रचना छोटी होते हुए भी रास संज्ञक रचनाओं के शिल्प में वैविध्य प्रस्तुत करती है। अतः कृति का महत्व और भी बढ़ जाता है!

